# धर्म के नाम पर !!!

हत्या, अपराध, व्यभिचार, पाप, पाखण्ड, अनाचार,
झूठ, ठगी, धूर्तता, छल, बेवकूफ़ी ।



[ धर्म-क्रान्ति की सर्वथा नवीन और जोरावर पुस्तक ]

लेखक—
**आचार्य श्रीचतुरसेन शास्त्री**



प्रकाशक—
**इन्द्रप्रस्थ पुस्तक भण्डार,**
दरीबा कलां, देहली ।

प्रथमवार | सम्वत १९९० वि० | मूल्य १)

# ग्रन्थकार का निवेदन



इस पुस्तक को पढ़कर मेरे बहुत से मित्र और बुजुर्ग मुझ पर हद दर्जे तक नाराज होंगे। सम्भव है मुझे उनकी मित्रता से भी हाथ धोना पड़े, क्योंकि उनमें से बहुतों की आजीविका पीढ़ियों से इस पुस्तक में वर्णित पाखण्डों के द्वारा ही चल रही है। मैं यह सत्य कहता हूँ कि पुस्तक न तो किसी व्यक्ति को लक्ष्य करके लिखी गई है और न इसे लिखकर मै किसी भी मित्र या अमित्र का अमङ्गल किया चाहता हूँ। इस पुस्तक को लिखने का मेरा उद्देश्य सिर्फ यही है, कि मेरे देश के नवयुवकों के दिमाग़ इस पाखण्ड पूर्ण धर्म से आज़ाद हो जायँ, और वे स्वतन्त्रता पूर्वक जैसे अपने सुसंस्कृत और सुशिक्षित मस्तिष्क से अपने भले बुरे की और बहुत सी बातें सोचते हैं इस विषय पर भी सोचें। क्योंकि मेरी राय में हिन्दुओं की भविष्य नस्ल को—जो इन नवयुवकों की सन्तति होगी, मर्द बच्चा बनाने का एक मात्र यही उपाय है। और मैंने यह राय संसार की महा जातियों के नाश के इतिहासों का गम्भीरता पूर्वक मनन करके ही क़ायम की है।

इस लिये जिन मेरे भाइयों का दिल इस पुस्तक को पढ़कर दुखे; उनके चरणों में सीस नवाकर मैं प्रथम ही क्षमा मांगे लेता हूँ। क्योंकि इन पाखण्डों के बीच में जीवित रहकर मुझे उनसे कहीं अति अधिक दुःख हो रहा है।

पुस्तक बहुत जल्दी में केवल १ सप्ताह में लिखी गई है, क्योंकि उत्साही प्रकाशक महाशय इसे महात्मा गांधी के जगत प्रसिद्ध उपवास के पवित्र सप्ताह में ही प्रकाशित करने के इच्छुक थे। इस लिये इसमें जो भी त्रुटियाँ रह गई हों, उनके लिये भी सहृदय पाठक क्षमा करे।

दिल्ली
२१।५।३३

श्रीचतुरसेन वैद्य

# पहिला अध्याय

## धर्म क्या है ?

धर्म ने हज़ारों वर्ष से मनुष्य जाति को नाको चने चबाए हैं। करोड़ों नर नाहरों का गर्म रक्त इसने पिया है, हज़ारों कुल बालाओं को इसने ज़िन्दा भस्म किया है, असंख्य पुरुषों को इस ने ज़िन्दा से मुर्दा बना दिया है। यह धर्म पृथ्वी की मानव जाति का नाश करेगा कि उद्धार—आज इस बात पर विचारने का समय आगया है ।

धर्म के कारण ही धर्म के पुत्र युधिष्ठिर ने जुआ खेला, राज्य हारा, भाइयो और स्त्री को दाव पर लगा कर गुलाम बनाया, धर्म ही के कारण द्रौपदी को पांच आदमियो की पत्नी बनना पड़ा। धर्म ही के कारण अर्जुन और भीम के सामने द्रौपदी पर अत्याचार किये गये और वे योद्धा मुर्दे की भांति बैठे देखते रहे। धर्म ही के कारण भीष्मपितामह और गुरुद्रोण ने

पांडवों के साथ कौरवों के पक्ष में युद्ध किया, धर्म ही के कारण अर्जुन ने भाइयों और सम्बन्धियो के खून से धरती को रङ्गा, धर्म ही के कारण भीष्म आजन्म कुंवारे रहे, धर्म ही के कारण कुरुओं की पत्नियो ने पति से भिन्न पुरुषो से सहवास करके सन्तान उत्पन्न कीं ।

धर्म ही के कारण राम ने राज्य त्याग वनोवास लिया, धर्म ही के कारण दशरथ ने रामको वनोवास दिया, धर्म ही के कारण रामने सीता को त्यागा, शूद्र तपस्वी को मारा, विभीषण को राज्य दिया ।

धर्म ही के कारण राजा हरिश्चन्द्र राज्य पाट छोड़ भंगी के नौकर हुए, धर्म ही के कारण बलि ठगे गये, धर्म ही के कारण कर्ण को अपने कुण्डल और कवच देने पड़े ।

धर्म के कारण राजपूतों ने सिर कटाये, उनकी स्त्रियो ने अपने स्वर्ण शरीर भस्म किये, रक्त की नदी बही । धर्म ही के कारण शंकर और कुमारिल ने, दयानन्द और चैतन्य ने, कठोर जीवन व्यतीत किये ।

आज धर्म के लिये हमारे घरों मे तीन करोड़ विधवाऐं चुपचाप आंसू पीकर जी रही हैं । ७ करोड़ अछूत कीड़े मकोड़े बने हुए हैं । धर्म ही के कारण पाखण्डी, घमण्डी और गवर्गण्ड ब्राह्मण सर्व श्रेष्ठ बने हुए हैं । धर्म ही के कारण पत्थरों की भद्दी और बेहूदी अश्लील मूर्त्तियाँ तक पूज्यनीय बनी हुई हैं । धर्म ही के कारण पत्थर को परमेश्वर कहने वाले पेशेवर गुनहगार पुजारी

लाखों स्त्री पुरुषों से पैरो को पुजाते हैं। धर्म ही के कारण भंगी प्रातःकाल होते ही अपनी बहू बेटियों सहित औरों का मलमूत्र सिर पर ढोता है, धर्म ही के कारण आज हिन्दू, मुसलमान और ईसाई एक दूसरे के जानी दुश्मन बने हैं।

धर्म के कारण ही सिक्खों ने मुग़ल काल में अंग कटवाये बच्चों को दीवार में चुनवाया, धर्म ही के कारण रोमनकैथालिकों के भीषण अत्याचार की भेंट लाखों ईसाई हुए, धर्म ही के कारण नीरों ने ईसाइयों को मसाल की भांति जलवाया। धर्म ही के कारण मुसलमानों ने पृथ्वी भर को रोंद डाला और मनुष्य के गर्म खून में तलवार रंगी। धर्म ही के लिये ईसाइयों ने प्राणों का विसर्जन किया।

आज धर्म के लिये सिपाही युद्ध-क्षेत्र में सन्मुख के मनुष्य को मारता है, धर्म ही के कारण वेश्याएं अपनी अस्मत बेचती हैं, धर्म ही के कारण कसाई पशु वध करता है। धर्म ही के कारण जीवहत्या करके मन्दिरों में बलि दी जाती है।

मैं जानना चाहता हूं कि सारी पृथ्वी में हज़ारों वर्ष से ऐसे उत्पात मचाने वाला, यह महाभयानक धर्म क्या वस्तु है। यह क्यों नहीं मनुष्य को मनुष्य से मिलने देता? क्यों नहीं मनुष्य को शान्ति से रहने देता? क्यो नहीं मनुष्य को आज़ाद होने देता? इसने शैतान की तरह दिमाग़ को ग़ुलाम बना लिया है। जो मनुष्य जिस रङ्ग में रङ्गा गया, उस के विरुद्ध नहीं सोच सकता—प्राण दे सकता है, यह इस प्रबल शक्तिशाली धर्म की करामात है।

वेश्या समझती है, कसब करना ही हमारा धर्म है, विवाहित होकर गृहस्थ बनना नहीं। अछूत समझता है, औरों का मैला ढोना ही हमारा धर्म है, उत्तम वस्त्र पहिनकर उच्चासन पर बैठना नहीं। ब्राह्मण सोचता है सब से श्रेष्ठ होना ही हमारा धर्म है, किसी की भी प्रतिष्ठा करना नहीं। सिपाही समझता है जिसकी नौकरी करते हैं, उसके शत्रु का हनन करना ही हमारा धर्म है, दूसरा नहीं। पुजारी समझता है, इस पत्थर को सर्व सिद्धि दाता भगवान् समझना ही हमारा धर्म है इससे भिन्न नहीं। मुसलमान समझता है, कि काफिर को कतल करना ही हमारा धर्म है दूसरा नही। विधवा समझती है मरे हुए पति के नाम पर बैठना, और सब के अत्याचार चुप-चाप सहना ही उसका धर्म है इसके विपरीत नही। जल्लाद समझता है कि अपराधी को फांसी देना ही धर्म है इसके विपरीत नही। गरज इस जादूगर धर्म के नाम पर पाप पुण्य अच्छा बुरा जो कुछ मनुष्य को समझा दिया गया है, मनुष्य उस में विवश हो गया है उससे वह अपने मस्तिष्क का उद्धार नहीं कर सकता।

इस धर्म को भिन्न भिन्न समयो मे भिन्न भिन्न रीति से लोगों ने मनन किया। बहुत से लोगो ने उसे केवल आध्यात्मिक बताया। बहुतों ने शरीर के साथ भी उसका संसर्ग कायम किया। परन्तु जब से मनुष्य ने धर्म शब्द पहचाना, तब से धर्म के नाम पर—हत्या, पाखण्ड, छल, कपट, व्यभिचार, जुआ, चोरी, हराम खोरी, बेवकूफी, ठगी, धूर्तता, अपराध और पाप सभी प्रशंसा

और क्षमा की दृष्टि से देखे गये। इस धर्म का यहाँ तक बोलबाला हुआ कि धर्म के नाम से ऐसी बहुत सी चीजें बेची जाने लगीं जिनका धर्म से कोई सम्बन्ध न था। नदियों में स्नान करना धर्म, चिउंटियां और कोड़ों को खाने को देना धर्म, कपड़ा पहनना धर्म, गरज—चलना, फिरना, उठना, बैठना, सभी में धर्म का असर घुसड़ गया।

इस नकली, झूठे और निकम्मे धर्म का भाव भी बहुत ऊंचा चढ़कर उतरा। रोम के पोप मरने वालों से उनके पाप स्वीकृत करके स्वर्ग के नाम हुण्डी लिखाते थे। लाखों रुपये हड़प लेते थे। गया के पण्डे स्त्रियों तक को दान करा लेते थे। काशी और प्रयाग में लोग प्राण तक देते थे। परन्तु आज कल धर्म का दर कूड़े कर्कट से भी गिरा हुआ है। मन्दिर के पत्थर के सामने एक पाई फेंक देने से धर्म होजाता है। फटे कपड़े किसी दरिद्र को दे डालने से भी धर्म होजाता है। जूंठन किसी भूखे को दे देने से भी धर्म हो जाता है। किसी खास नदी में एक गोता लगाने, बड़, पीपल के ३-४ चक्कर लगाने, तुलसी का एकाध पत्ता चबाने, गाय का पिशाब पीने आदि से भी धर्म प्राप्त होजाता है। एकाध दिन भूखा रह कर फिर भाँति भाँति के माल उड़ाने से भी धर्म होता है। माथे पर साढ़े ग्यारह नम्बर का साइनबोर्ड लगाने पर भी धर्म होता है। किसी पाखण्डी ब्राह्मण को आटा, दाल दे देने, कुछ खिला पिला देने, या किसी भिखारी को एकाध धेला पैसा दे देने से भी धर्म होता है।

रास्ते चलते किसी सिन्दूर लगे पत्थर को सिर नवा देने से भी धर्म होता है। अगड़म बगड़म कोई ख्वास श्लोक जिसे कोई भी पाखण्डी बता सकता है जाप करने से धर्म होता है। नहाने से धर्म होता है, नङ्गा बैठकर और मेंढक की तरह उछल कर चौके में जाकर खाने से धर्म होता है। रात को न खाने से धर्म होता है। हाथो से बाल नोच लेने से, गन्दा पानी पीने से, मलमूत्र जमीन में गाड़ देने से धर्म होता है। मनों घी और सामग्री को अग्नि में फूंक देने से भी धर्म होता है।

अरे अभागे मनुष्यो! जरा यह भी तो सोचो—धर्म आखिर क्या बला है। तुम उस के पंजे मे क्यो फंसे हो? जातियो की जातियों का इस धर्म संघर्ष मे नाश हो गया पर धर्म को मनुष्यो ने न पहचाना, बौद्धो ने सारी पृथ्वी को एक बार चरणों में झुकाया पीछे उन्होंने रक्त की नदियां बहाई अन्त मे नष्ट हुए। ईसाइयों ने भी मनुष्यों मे हाहाकार मचाया। मुसलमानों ने शताब्दियों तक मनुष्यों को सुख की नींद न सोने दी। धर्म, मनुष्य जाति के हृदय पर पर्दा बना खड़ा है। पर मनुष्य उस से सचेत नहीं होता, सावधान नही होता।

ईसाइयों और मुसलमान के धर्म शास्त्र की चर्चा मैं छोड़ता हूँ। मेरी इस पुस्तक का सम्बन्ध केवल हिन्दुओं के धर्म से है, मैं हिन्दू-धर्म की पुस्तकों पर ही अधिकतर कुछ कहना चाहता हूँ। हिन्दुओं की धर्म पुस्तकों के मुख्य तीन विभाग हैं। प्रथम विभाग में वेद, उपनिषद् और सूत्रग्रन्थ, दूसरे विभाग में स्मृतियां और

तीसरे मे पुराण हैं। यद्यपि हिन्दू जाति इन सभी पुस्तकों को धर्म-ग्रन्थ मानती है परन्तु इन सब में अनन्त मत भेद हैं; और इसी का यह फल है कि हिन्दू जाति धार्मिक दृष्टि से इतने भागो में विभक्त है कि जितने भागो मे पृथ्वी की कोई भी जाति नहीं। प्रत्येक के प्रथक् २ विश्वास हो रहे हैं। अकेले वेद और उसके साहित्यको धर्म ग्रन्थ मानने वालोंके सम्प्रदायोंकी ही गिनती करना कठिन है। स्मृतियों का काल, वर्णन, सब एक दूसरे के प्रतिकूल है। और पुराणों का तो हाल यह है कि उन से वेद और प्राचीन साहित्य से प्रत्यक्ष में कोई तारतम्य ही नहीं दृष्टि आता। इन मे जिस ने जिस सम्प्रदाय को माना—वहीं उस का विश्वासी हो गया। इन भिन्न २ सम्प्रदाय, विश्वास और भावना के अधिकारियो के आचार विचार भी भिन्न २ हैं। कुछ लोग वेद को अपौरुषेय और यज्ञपरक मानते हैं। उनके मत मे वेद ज्ञान का भण्डार और ईश्वरकृत है, कुछ लोग वेद को अपौरुषेय किन्तु यज्ञपरक मानते हैं। उनका मत है कि वेद ईश्वर कृत हैं और उस मे ज्ञान नहीं—यज्ञ के उपयोगी मन्त्र मात्र हैं। उन मन्त्रों के अर्थों से कुछ मतलब नहीं, केवल मन्त्रो में कुछ शक्तिशाली प्रभाव है जो फल देता है। कुछ लोग वेद को ऋषियो द्वारा प्रणीत और ऐतिहासिक वस्तु मानते हैं। अन्ततः वेदो को यज्ञपरक मानने वाले हिन्दू जाति मे अधिक हुए हैं। सायण और महीधर जैसे भाष्यकार और निरुक्तकार भी इसी मत के हुए। एक समय ऐसा आया कि यज्ञ ही हिन्दुओ का सर्वोपरि धर्म हो-गया और सैकड़ों वर्ष तक

चला। उस यज्ञ मे क्या २ पाप पुण्य न हुये। यज्ञों के लिये घोड़े छोड़े जाते, युद्ध होते, राजाओं को व्यर्थ आधीन किया जाता, यज्ञ केलिये दिग्विजय की जाती, रक्त की नदियां बह निकलती। यज्ञों में राजा करोड़ों की सम्पदा ब्राह्मणों को दान करके भिखारी बन जाते। पीछे यज्ञो में पशु बध हुए। और भी भयानक स्थिति तो तब हुई, जब यज्ञ विधान तान्त्रिको के हाथ मे आये और मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण आदि तथा भैरव, भैरवी, चण्डी, काली, कराली की सिद्धिया भी यज्ञों द्वारा ही सिद्ध की जाने लगीं।

यज्ञों का विरोधी दल उपनिषदो का भक्त मण्डल रहा। उस ने भक्तों को धर्म का काम मानने से इन्कार कर दिया। वह केवल मनन करने, ज्ञान प्राप्त करने और ज्ञानी होने ही को धर्म मानने लगे। ऐसे लोग एकान्तवासी, त्यागी, तपस्वी और मुनि बने। ये दोनो ही दल समय २ पर खूब ही संघर्ष करते रहे।

बौद्धो के उदय के साथ हिन्दुओ का यज्ञ करने वाला धर्म दब गया था। वह फिर उभरा और तब यज्ञ नष्ट हो गये थे। यज्ञो के स्थान पर मूर्त्तियो की पूजा हिन्दुओं का सर्वोपरि धर्म बन गया। उस मूर्त्ति पूजा मे भी शैव वैष्णव और शाक्त तीन प्रधान सम्प्रदाय हुए। तीनों परस्पर विरोधी-शत्रु और आचार विचार मे एक दूसरे के सर्वथा विरोधी रहे।

तत्त्ववेत्ता और दार्शनिक लोगो की मध्ययुग में खूब धाक रही। और इन्होंने धर्म के नियमों को प्राय: उच्छृंखल रीति से समझा

तर्क और विवेक के चक्र व्यूह में बुद्धि को घुमाया। इसमें सब से अधिक चमत्कार योगशास्त्र ने प्रकट किया। योग के अद्भुत और अव्यवहारिक चमत्कारो पर आज भी पृथ्वी के मनुष्य विश्वासी हैं। एक हद तक योग भी उच्च कोटि का धर्म बन गया। जो कोई भी योगी हो सकता है, उसके लिये यह निर्विवाद बात है कि पूर्णतया धर्मात्मा और ईश्वर भक्त है।

स्मृतियां सूत्र ग्रन्थों के आधार पर बनी। धर्मसूत्र और गृहसूत्र बनते ही गये, जब तक यज्ञों के प्रपंच बढ़ते गये। पीछे तो इन स्मृतियों ने अनगिनत जातियाँ, अनगिनत आचार, अनगिनत लोकाचार मनुष्य समाज में उत्पन्न कर दिये।

पुराणों ने अन्तिम प्रभाव पैदा किया और भिन्न भिन्न प्रकार के महात्म्य, श्रद्धा पैदा करने वाली कहानियाँ, नये से नये ढकोसले और बे सिर पैर की बातें धर्म सम्पुट की भाँति उनमें भर दीं। लोग अन्धविश्वास और अज्ञान के पूर्ण वशीभूत होगये।

इन सभी धर्म ग्रन्थों में कुछ न था यह मेरा कहना नहीं। पुराणों से इतिहास की अप्रतिम सामग्री आज भी हमें उपलब्ध हो सकती है। तर्क, मीमांसा, योग और सांख्य मे बहुत बुद्धि गम्य बातें हैं। परन्तु यदि कोई वस्तु नहीं है तो धर्म। इन सभी धर्म ग्रन्थ कहाने वाली पुस्तकों ने यदि किसी विषय में हमें अन्धा और गुमराह बनाया है तो केवल धर्म ने।

तब धर्म क्या चीज़ है? जैसा कि हम कह चुके हैं—भङ्गी का धर्म पाखाना साफ करना, वेश्या का कसब कमाना और विधवा

का मरे पति के नाम पर बैठी रोया करना धर्म है। उस धर्म की हम चर्चा नही करते। धर्मशास्त्रों में धर्म की कैसी व्याख्या है, इस पर थोड़ा प्रकाश डालना चाहते हैं।

मनुस्मृति कहती है कि धीरज, क्षमा, दम, अस्तेय, शौच, इन्द्रिय-निग्रह, बुद्धि, विद्या, सत्य, अक्रोध ये धर्म के १० लक्षण हैं। इन दशो में सिपाही का धर्म हिंसा तो नहीं आया? इस मे सत्यासत्य की व्याख्या भी नहीं की गई। अब इस श्लोक मे वर्णित लक्षणों को बुद्धि की कसौटी पर कस कर हम देखते हैं।

सब से प्रथम सत्य को लीजिये। सत्य धर्म का लक्षण है। मैं सत्य बोलने का व्रत लेता हूँ। मेरे पास १० हज़ार रुपये ज़मीन मे अत्यन्त गोपनीय तौर पर गड़े हैं, उसका पता चलना भी सम्भव नहीं। हज़ार पांच सौ ऊपर भी मेरे पास हैं। एक दिन चोर ने गला आ दवाया। कहा "जो है रख दो, वरना अभी छुरा कलेजेके पार है।" अब आप कहिये क्या मुझे सत्य कह देना चाहिये कि इतना यह रहा और १० हज़ार यहाँ जमीन मे गड़ा है? मेरी राय में ऐसा सत्य महामूर्खता का लक्षण होना चाहिये। जब दुर्योधन की मृत्यु का समाचार धृतराष्ट्र ने सुना, तो उन्हीं ने पूंछा—वह भीम कैसा वली है जिस ने मेरे बेटे दुर्योधन को मार डाला, उसे मेरे सन्मुख लाओ, मैं उसे छाती से लगा कर प्यार करूंगा। तब कृष्ण ने उन के सामने लोहे की मूर्त्ति सरका दी, जिसे वलपूर्वक इस भाँति अन्धे धृतराष्ट्र ने मसल डाला कि सच-मुच यदि भीमसेन उनके हाथ में चढ़ गये होते तो उन की चटनी

वन जाती। अब मैं पूंछता हूँ कि यहां छल करके कृष्ण ने अधर्म किया या नहीं ।

हिंसा की बात भी विचारनी चाहिये। मैं एक चींटी को मार कर हत्यारा कहाता हूँ, परन्तु एक सिपाही असंख्य मनुष्यों का वध करके भी वीर कहाता है। क्यों ? युद्ध में भी तो हत्या होती है, ऐसी हत्याऐं करने वाले पापी अधार्मिक क्यों नहीं।

इसी प्रकार प्रत्येक लक्षण को हम यदि कसौटी पर कसें तो हम धर्म के इन दश लक्षणों पर निर्भर नहीं रह सकते।

दर्शन-शास्त्र बताते हैं "यतो अभ्युदयः निःश्रेयस सिद्धि सधर्मः" जिस काम के करने से अभ्युदय और निश्रेयस दोनों की प्राप्ति हो वही धर्म है। अभ्युदय का अर्थ है ऐहिलौकिक सर्वोच्च सुख, जिस में सब प्रकार की व्यक्तिगत और सामूहिक स्वाधीनता अधिकार प्रणाली, जीवन तारतम्य को धाराएं आगई। निःश्रेयस का अर्थ है—पारलौकिक सर्वोच्च स्थिति, अर्थात् मुक्ति। मुक्ति का अर्थ यह है कि जीवन के अन्तस्तल में मनुष्य की सब वासनाएं, इच्छाएं तृप्त हो जायें, उसका मन सब वस्तुओं से विमुक्त होजाये, उस के सब बन्धन नष्ट हो जाये। वह जन्म न धारण करे। यही मुक्ति है ।

मुक्ति के लिये मनुष्य को ऐहिलौकिक कर्म इस भावना से करने अनिवार्य हैं कि वह उनमें तनिक भी लिप्त न हो, और ऐसा व्यक्ति अभ्युदय की प्राप्ति नही कर सकेगा। इसीलिये ऐसे मनुष्य— जो मुक्ति की भावना के लिए ऐहिलौकिक सब स्वार्थों और

# दूसरा अध्याय



## सदुपयोग और दुरुपयोग

मेरा कहना यह है कि हिंसा कोई पाप नहीं है और अहिंसा कोई धर्म नहीं है। इन दोनों वस्तुओं का सदुपयोग धर्म और दुरुपयोग पाप है। एक जज अपराधी को फाँसी की आज्ञा देता है, अपराधी ने उस का कुछ नहीं बिगाड़ा, अपराधी से वह परिचित भी नहीं है, अपराधी पर वह क्रुद्ध भी नहीं। वह न्याय और शान्ति के अधिपत्य के पद पर बैठा है, वह बहुत गम्भीरता और विवेचन से यह देखता है कि अपराधी सार्वजनिक शान्ति के लिये वर्त्तमान समाज के नियमों के आधार पर विघ्न करता है या नहीं और जब वह ऐसा पाता है तो अपने उन बंधे हुए अधिकारों के आधार पर, जो उसे उस पद के कारण प्राप्त हैं अपराधी को मृत्यु तक फांसी पर लटकने तक की आज्ञा देता है। समय पर जेल अधि[illegible] और [illegible] उसे फांसी देकर मार

डालते हैं। जज, जेल अधिकारी, जल्लाद सभी को उस व्यक्ति से समवेदना होती है। इसलिये वे लोग हिंसक होते हुए भी पापी नहीं समझे गये।

मैं स्वयं भी जज का स्थान ले सकता हूँ। एक व्यक्ति ने मेरा वही अपराध किया है जो हर तरह जज की दृष्टि में अपराधी को फांसी का अधिकारी निर्णय करेगा। मैं स्वयं भी जज के बराबर ही बुद्धिमान् और योग्यता सम्पन्न व्यक्ति हूँ। मैंने स्वयं ही उसे फांसी देदी, जेल के और जल्लादों के प्रपंचों में भी मैं नहीं पड़ा। ऐसी दशा में मैं हिंसक और पापी हूँ।

क्यों? सुनिये, पहिली बात तो यह कि मैं न्याय करने का उत्तरदाई नहीं, यह मेरा काम न था,-दूसरे सिर्फ घटना का सम्बन्ध मेरे साथ था। इसलिये मैंने यह न्याय अपने हाथ में ले लिया। ऐसा करने मे मन से राग द्वेष तो था ही। तीसरे, आज मैंने लिया कल दूसरा लेगा। उसे मेरा उदाहरण काफ़ी है, उसे मेरी योग्यता से कोई सरोकार नहीं। अपराधी को कब्जे में करके फांसी देने की योग्यता तो उस मे है। तीसरे, अपराधी और उस के संरक्षकों को अपील का स्थान नहीं। मै स्वयं ही आरोपी और स्वयं ही अधिकारी बन गया, इसलिये मैं संमत, विवेकी, स्थिर और सत्य पर नहीं रह सका अतः मैं हत्याकारी हूँ और पाप का भागी हूँ।

मुसलमानो के पूज्य हज़रत अली एक बार एक अपराधी को क़त्ल करने लगे। जब वे तलवार लेकर अपराधी के पास

आये तो अपराधी ने क्रोध में भर कर उन्हें गालियां दीं और उन पर थूक दिया। इस पर अली को गुस्सा आगया। उन्होंने तल-वार रख दी और कहा—इस वक्त मै इसे कत्ल नहीं कर सकता क्योंकि मुझे गुस्सा आ गया है।

यह उदाहरण इस बात पर प्रकाश डालेगा कि वास्तव में हत्या या हिंसा में निर्भयता किस दर्जे तक उसे पुण्य वनाती है।

आप के पास एक घोड़ा है, उस की शक्ति का आप सदु-पयोग कीजिये वह आपकी गाड़ी को खींच कर जहां आप चाहें ले जायगा। और दुरुपयोग होने पर वही घोड़ा गाड़ी को गिरा कर चकनाचूर कर देगा।

मैं सत्य वोलना पसन्द करता हूँ, मैं सत्य को धर्म समझता हूँ, परन्तु मैं चिकित्सक हूँ। एक रोगी को देखने मैं गया, उसका हृदय वहुत दुर्वल है और उस की हालत अच्छी नही है, अब यदि उसे उत्साह और साहस नहीं मिलता है तो वह तत्काल मर जा सकता है। उसे देख कर मैं चिन्तित होता हूँ, परन्तु ऊपर से हंस कर लापरवाही दिखाता हूँ, रोगी से गप सप करता हूँ, हंसता हूँ और उसे अतिशीघ्र आरोग्य लाभ होने की आशा दिलाता हूँ यह सव विलकुल झूंठ है, परन्तु पाप नहीं। मैं इसे धर्म समझता हूँ।

और इस का कारण यह है कि इस झूंठ में मेरा कोई स्वार्थ न था केवल परोपकार की भावना ही थी।

पिछले अध्याय में मैंने चोर का उदाहरण दिया है। अब मैं फिर आप से पूंछता हूॅ कि चोर को सत्य के नाम पर गड़ा हुआ गुप्त धन बता देना धर्म है या बेवकूफी ? सब लोग यही कहते हैं कि धर्म की परीक्षा यह है कि वह सदा सज्जनों की रक्षा करे और दुष्टों का दमन करे। तब वह 'सत्य' धर्म कहां रहा ? जो चोर को तो माल दिलवाये और मालिक को लुटवा दे। वहां तो झूंठ बोलना ही धर्म है।

एक सिपाही दर्प से अपने को योद्धा कहता है, उसे शत्रुओं के हनन करने का गर्व है। जब वह खून की नदी बहा कर आता है, लोग गाजे बाजे से उस का सत्कार करते हैं वह वीर की भांति ऊंची गर्दन करके सब के बीच मे चलता है। मै पूंछता हूॅ— किस लिये उसकी हत्या हिंसा नहीं मानी गई ? पाप में नहीं सम्मिलित की गई ? इस में क्या युक्ति है ?

इस का उत्तर वही है जो मैं कह चुका हूँ। उस की उस खून खराबी मे सार्वजनिक शान्ति की भावना है, वह मानव जाति के प्रति कुछ त्याग भाव रख कर ही यह कार्य करता है। यहां हम उस विषय पर न जायेंगे कि उस का वह भाव ठीक है या नहीं।

इसी प्रकार और भी अनेक ऐसी बातें हैं कि जिन का सदुपयोग ही धर्म कहा जा सकता है। महाभारत में विश्वामित्र ऋषि का चण्डाल के घर मे घुस कर कुत्ते का सूखा मांस चुराने की बड़ी मज़ेदार घटना है। जब ऋषि वह सूखी हुई टांग चुरा

कर चलने लगे। तब चाण्डाल ने जग कर और ऋषि को पहचान कर बहुत भला बुरा कहा। इस पर ऋषि तनिक भी न झेंपे, उन्होंने चाण्डाल को ऐसा आड़े हाथों लिया कि बेचारे की बोलती बन्द हो गई। उन्होंने कहा "अरे, ढीढ़! तू मुझे उपदेश देने का साहस करता है? मैं जो कुछ करता हूँ उसे खूब समझता हूँ और मैं अवश्य करूंगा।"

जहां एक तरफ ऐसी कुत्सित और बीभत्स चोरी-ऐसे बड़े महात्मा द्वारा की जाने पर भी वह दोष पूर्ण नही मानी गई, वहां हम महाभारत ही मे एक दूसरी घटना पाते हैं।

शंख और लिखित दो भाई थे। शंख ज्येष्ठ था, दोनो ऋषि थे। दोनों के आश्रम पृथक् २ थे। लिखित भाई से मिलने उन के आश्रम में गये। भाई बाहर गये हुये थे। लिखित ने आश्रम से एक पका मधुर फल तोड़ा और खाने लगे। इतने ही में शंख आ गये। शंख ने देख कर कहा—अरे! यह तुम ने क्या किया? यह फल कहां से पाया?

लिखित ने हंस कर कहा—"यहीं से तोड़ा!"

शंख ने चिन्तित होकर कहा—"यह तो बुरा हुआ, अरे! यह तो चोरी हुई?"

लिखित ने व्याकुल होकर कहा—"क्या यह चोरी हुई?"

शंख ने दुःखी होकर कहा—"निःसन्देह! तुम अभी राजा सुधन्वा के पास जाओ और दण्ड की याचना करो।"

लिखित उसी समय सुधन्वा की ड्योढ़ियों पर पहुँचे। ऋषि का आगमन सुन कर उन्होंने मन्त्रियों सहित द्वार पर आकर उनका सत्कार किया और भीतर ले गये। कुशल पूंछा, पूजा की और हाथ बांध कर कहा "ऋषिवर् ! आज्ञा से कृतार्थ कीजिये।"

ऋषि ने कहा "राजन् हमने चोरी की है--हमें दण्ड दीजिये। उन्होंने सब घटना भी सुना दी। राजा ने सुन कर कहा--ऋषिवर ! राजा को अभियोग सुनकर अपराधी को अपराध के गुरुत्व पर विचार करके जैसे दण्ड देने का अधिकार है; वैसे ही उसे क्षमा करने का भी। मैं आप को क्षमा करता हूँ। ऋषि ने कहा--"नहीं राजन्, मैं दण्ड की याचना करता हूँ"। तब राजा ने विवश हो राजनियमानुसार ऋषि के दोनों हाथ कटवा लिये। तब लिखित खून से टपकते दोनों कटे हुये हाथों को लिये भाई के पास जाकर बोले--भाई, मैंने राजा से दण्ड प्राप्त कर लिया है; अब आप भी क्षमा कर दीजिये।

यह छोटी सी हृदय को हिला देने वाली घटना इस बात पर प्रकाश डालती है कि अकारण एक फल भाई के बाग़ से बिना आज्ञा तोड़ कर खाना कितना गुरुतर अपराध है, और सकारण चाण्डाल के घर से सूखा कुत्सित मांस चुराना भी अपराध नहीं प्रत्युत कर्तव्य है।

इन सब बातों के अलावा कुछ ऐसी बातों का दुरुपयोग होता रहा है जिनका यदि सदुपयोग होता तो अवश्य ही उससे जगत् का कल्याण होता।

पुण्य के भागी हैं। क्योकि वह रुपया तो उन्ही की कमाई का है। यदि वे न कमावे तो पूञ्जी के द्वारा कोई भी धन पति रुपया कमा नहीं सकता। उस पर उन का अधिकार है। परन्तु कैसे मज़े की बात है कि वे कमाने वाले मज़दूर लोग तो कुत्तो की तरह मैले कुचैले, भूखे नंगे और संसार के सब भोगो से रहित होकर जीवन व्यतीत करते हैं और उन की कमाई को हड़पने वाले उनके रुपयों से सुनहरी दीवारो के मन्दिर बनवाते हैं—जिन मे हीरे और पन्नोंकी प्रतिमाएं रहती हैं।

अफ़सोस तो यही है कि इन स्वार्थी ठगों और लुटेरे अमीरो के दांतों में उंगली डाल कर गरीबो के हक के पैसे निकालने वाले अभी देश मे नही पैदा होते। सेठ मोटेमल जी ने एक लाख रुपया अछूतोद्धार को दिया, उन्हे धन्यवाद है। अखबारों मे मोटे हैडिंग छपते हैं। पर कोई सम्पादक यह नहीं पूंछता कि यह रुपया देने में उन्होंने कुछ त्याग भी किया है? उन्हे कुछ कष्ट भी इससे हुआ है? क्या उन्होंने अपनी रहने को कोठी बेच कर दिया है, या स्त्री के निकम्मे गहने बेच कर? या अपना अनावश्यक फर्नीचर बेच कर। हम तो देखते हैं कि सट्टे में बीस लाख कमाया। एक लाख दे दिया। वाह वाही लूट ली।

अजी, मैं यह पूंछता हूँ कि मैं डाका डाल कर, खून करके या और कोई जालसाजी करके कही से दश बीस लाख रुपया ले आऊं तो उस मे लाख पचास हजार रुपये दान कर [illegible] क्या धर्म नहीं होगा? मेरा पाप नष्ट हो

होगा तो इन चालाक अमीरों के दान भी धर्म खाते नहीं समझे जावेंगे, और उन के अपराध पूर्ण आमदनी के ज़रियें कभी क्षमाकी दृष्टि से नहीं देखे जावेंगे।

बड़े बड़े व्यापारियों के यहां, कलकत्ता, बम्बई और दिल्ली मे एक धर्मादा खाता होता है। वे व्यापारी जितने रुपये का माल ग्राहकों को बेचते हैं उन से धर्मादा भी कुछ लेते हैं। यह यद्यपि उनके गांठ का नहीं होता, पर उसे स्वेच्छा पूर्वक ख़र्च करने का उन्हें पूर्ण अधिकार होता है। और आप क्या कल्पना कर सकते हैं कि यह रुपया किस काम में ख़र्च किया जाता है ? वे बेईमान धूर्त अमीर उस से अपनी बेटी का व्याह करते हैं। मरे हुये माता पिताओ का कारज करते हैं। मैने स्वयं ऐसे उदाहरण देखे हैं। यह धन लाखों रुपयों की संख्या में एकत्र हो जाता है।

अब सत्यवादी हरिश्चन्द्र का उदाहरण लीजिये। आज तक लोग लाखों वर्ष से इस सत्यवादी राजा के दान की प्रशंसा करते, और उसकी रानी के कष्टों पर आँसू बहाते हैं। परन्तु मैं यह जानना चाहता हूं कि इस राजा को अपना समस्त राज्य एक मंगते को दे डालने का क्या अधिकार था। मुझे इससे कोई बहस नही कि वह मंगता श्रेष्ठ ऋषि विश्वामित्र थे—और इन्द्र के भेजे हुए उसकी परीक्षा के लिये आये थे। मैं तो इस बात पर विचार करना चाहता हूं कि क्या राजा को इस बात का अधिकार होना चाहिए कि वह चाहे भी जिसको अपना राज पाट दान करदे ? फिर मंगते की इस निर्दयता की भी कहीं निन्दा नहीं की गई कि उसने

दक्षिणा के लिये उसे और उसकी स्त्री पुत्र तक को बिकवा दिया। मैं यह भी जानना चाहता हूं कि यदि मैं स्वीकार कर लूं कि राजा को ऋषि का कर्जा चुकाना जरूरी था—तो क्या अपनी स्त्री और पुत्र को बेचकर कर्जा चुकाना उनका धर्म था? क्या मैं इस बात को स्वीकार कर लूं कि भविष्य मे जब कभी कोई निर्दयी जालिम कर्जदार मेरी गर्दन पर सवार हो तब मैं अपनी स्त्री को और बच्चे को बाजार मे बेच दूं—यही मेरा धर्म है? मेरी स्त्री और बच्चा गोया अपना कोई व्यक्तित्व ही नहीं रखते। मैं इस पुस्तक के पाठकों से पूछता हू कि उनमें कितने ऐसे हैं जो ऐसे मौके पर इस धर्म का पालन करेंगे। अपनी स्त्री और बच्चे को बीच बाजार बेच देंगे।

राज्य राजा की सम्पति है या राष्ट्र की, इसका फैसला तो आज पृथ्वी भर की जातियां मिलकर कर ही रही हैं, शीघ्र ही लोहू की लाल नदियां एशिया और योरुप के मैदानो मे बहने वाली हैं, पर वह हमारी चर्चा का विषय नहीं। मैं तो यह कहना चाहता हूँ कि राजा हरिश्चन्द्र का इस प्रकार मंगते को राज्य दान देना, और अपनी स्त्री पुत्र को बाजार मे इस प्रकार बेचना—अक्षम्य अपराध है।

इस से भिखारियों के प्रति लोगो के असाधारण अधिकार के भाव उत्पन्न होगये हैं। और भिखारी भी धृष्ट हो गये हैं। मैं समझता हूँ आज हजारों वर्ष से भिखारी लोग राजाओं और सर्व साधारण को कर्ण और हरिश्चन्द्र के उदाहरण देकर बढ़ावा दे देकर बेवकूफ बनाते और ठगते रहे हैं।

मैं फिर कहता हूँ देश के व्यापारी जो अपनी भयानक मशीनों और रहस्यपूर्ण बही खातों तथा पाप पूर्ण सट्टों और जुआ चोरियों के द्वारा करोड़ों रुपये कमाते और उन मे से लाखों दान करते हैं; वे कभी भी धर्म के अधिकारी नही, क्षमा के योग्य भी नहीं। मैं अच्छी तरह जानता हूँ कि ये व्यापारी देश के पुत्र नहीं, देश के साथ उन की कोई सहानुभूति भी नहीं। देश के दु:ख के साथ उन का दु:ख और देश के सुख के साथ उन का सुख भी नहीं। वे विदेशी सरकार की भांति, तस्मे के लिये भैंस हलाल करने वाले निर्दयी स्वार्थी हैं। हाल ही में रूई, घी, अन्न, सस्ते होने पर ये लोग सिर पीटने लगे और इन के पेट फट गये। ये लोग मंहगाई बने रखने को सभी सद्, असद् उपाय काम में लाते रहते हैं। आज देश सरकार की स्वार्थान्धता को भी नहीं सहन करता तो इन पतली दाल खाने वालों को योंही कैसे छोड़ देगा। ये घरेलू चूहे हैं जो स्वयं क्षुद्र होने पर भी सिर्फ कुतर कुतर कर अनगिनत हानि कर रहे हैं।

ये श्रीमन्त व्यापारी केवल बड़े बड़े दान करके देशके भाई या धर्मात्मा नहीं बन सकते। इन के लाखों रुपये के ये दान पाप की कमाई का हिस्सा है। जो सट्टा, सूद, हरामीपन और ग़रीबों के पसीने से निचोड़ी हुई है। प्राचीन रजवाड़ो में राजा लोग डाकू लोगों से लूट का भाग लिया करते थे और वह रकम पाकर उन की तरफ से आंख मीच लिया करते थे। ऐसे दानो को ग्रहण करने वाले भी उसी श्रेणी के हैं। ऐसे धनको

दान करने वाले तो पापिष्ठ हैं ही, स्वीकार करने वाले भी धर्म हीन हैं। धर्म ग्रन्थों में यह बात भी विचार से लिखी पाई गई है कि धर्मात्मा को किस किस का धन, अन्न, और आतिथ्य स्वीकार करना चाहिये। तेजस्वी लोग कभी अन्याई का दान और आतिथ्य नहीं स्वीकार करते। महापुरुष कृष्ण ने जिस वीरता से दुर्योधन का राजसी स्वागत और आतिथ्य अस्वीकार करके धर्मात्मा विदुर का दरिद्र आतिथ्य स्वीकार किया था, यह बात विचारने के योग्य है।

यदि कोई अमीर अपने सतखण्डे महलों को सामने खड़ा हो कर ढहा दे, या उन्हें अस्पताल बनवा दे, ठाठ बाट की चीजें, जवाहरात, जेवर, जायदाद, सब सार्वजनिक सेवा में दान करदे और भविष्य में देश के साथ मजूरी करके खाय, जैसा कि देश खाता है। वैसे ही घरों मे रहे जैसे मे देश रहता है और निर्वाह के बाद देश के साथ कन्धे से कन्धा मिला कर सार्वजनिक कार्य करे—कटे, मरे, जिए, फले फूले, तो निस्सन्देह वह धर्मात्मा है।

राजा महेन्द्रप्रताप और दर्बार गोपालदास के दान यद्यपि राजनैतिक भावनाओं से परिपूर्ण हैं, पर वे मेरी दृष्टि मे धर्म दान की श्रेणी मे हैं।

भाग्यहीन दारा, जब औरङ्गजेब द्वारा पकड़ा जाकर जल्लादों के साथ एक गन्दी और नङ्गी हथिनी पर दिल्ली के बाज़ारों में घुमाया गया, जहाँ वह सदा ही हीरे मोती लुटाता निकलता था। तब एक भिखारी ने उसे देख कर इस प्रकार कहा—दारा,

ओ वादशाह ! तूने हमेशा ही कुछ न कुछ मुझे दिया, आज भी कुछ दे। दारा के पास कुछ न था, वह जो वस्त्र पहने था, उसे उस ने उतारा और भिक्षुक को दे दिया !!

महाभारत में एक सुन्दर कथा उल्लेख है—

जिस समय सम्राट् युधिष्ठिर ने राजसूय यज्ञ समाप्त किया। और विश्व भर की सम्पदा को दान कर दिया, तब उन्हे कुछ गर्व हुआ और कृष्ण से कहने लगे क महाराज! अब मैं सार्वभौम पद का अधिकारी हुआ।

भगवान् कृष्ण कुछ न कह पाये थे कि इतने में एक अद्भुत मामला हुआ। सबने देखा—एक नौला जिसका आधा शरीर सोने का और आधा साधारण है, किसी तरफ से आकर यज्ञ के पात्रों में लोट रहा है। सब लोग परम आश्चर्य से इस जीव को देखने लगे। तब कृष्ण ने कहा—हे कीटयोनिधारी! तुम कौन हो? यक्ष हो कि पिशाच, देव हो या दानव, सत्य कहो। और किस अभिप्राय से पवित्र यज्ञ पात्रों मे तुम लोट रहे हो।

सब को चकित करता हुआ वह जीव मनुष्य वाणी से बोला—हे महाराज! मै न यक्ष हूँ न देव, मै वास्तव मे क्षुद्र कीट हूँ। बहुत दिन हुए एक महान् पात्र के अवशिष्ट जल मे मुझे स्नान करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। उस पवित्र जल से मेरा आधा शरीर भीगा था, उतना ही वह सोने का होगया। मैंने सुना था कि सार्वभौम चक्रवर्ती महाराज युधिष्ठिर ने महायज्ञ किया है। मन मे विचारा कि चलो मरती जाती दुनिया है—एक वार लोट

कर बाकी का आधा शरीर भी स्वर्ण बना लूं । इसी इरादे से आया था, परन्तु यहां तो ढाक के तीन ही पत्ते दीखे, नाम ही था। मेरा इतने दूर का प्रवास व्यर्थ ही हुआ । मेरा शरीर तो वैसा ही रहा।

बात सुनकर युधिष्ठिर सन्न होगये । उन्होंने उत्सुकता से पूछा कि भाई, वह कौन सा महान् राजा था जिसने भारी यज्ञ किया था। दया कर उसका आख्यान सुनाकर हमारे कौतूहल को दूर करो।

नवले ने शान्त वाणी से कहना शुरू किया—"एक बार देश में भीषण दुर्भिक्ष पड़ा, बारह वर्ष तक वर्षा न हुई । पशु पक्षी सब मर गये। वृक्ष वनस्पति सब जलकर राख होगई। मनुष्यों के नर कंकालो के ढेर लग गये। वृक्षों की पत्ती, जड़ और छाल तक लोग खा गये। मनुष्य मनुष्य को खाने लगा। ऐसे समय मे एक छोटे से ग्राम में एक दरिद्र ब्राह्मण परिवार रहता था। उसमें चार आदमी थे। एक ब्राह्मण, दूसरी उसकी स्त्री, तीसरा उस का पुत्र और चौथी पुत्र बधू। इस धर्मात्मा का यह नित्य नियम था कि भोजन से पूर्व वह किसी भी अतिथि को पुकारता था कि कोई भूखा हो तो भोजन करले। यह नियम इसने इन दुर्दिनो मे भी अखण्ड रक्खा। भूख के मारे चारों अधमरे हो गये थे। सप्ताह मे एकाध बार कुछ मिलता, पर नियम से ब्राह्मण किसी अतिथि को पुकारता । इस काल में अतिथि की क्या कमी थी ? कोई न कोई आकर उसका आहार खा जाता था। एक दिन पन्द्रह दिनके पीछे कुछ

साधारण खाद्य द्रव्य मिला। जब चार भाग करके चारों खाने बैठे—तब फिर उसने किसी भूखे को पुकारा और एक बूढ़े ने आकर कहा—मैं भूख से मर रहा हूँ ईश्वर के लिये मुझे भोजन दो। गृहस्थ ने आदर से उसे बुलाया और अपना भाग उसके सामने धर दिया। खा चुकने पर जब उसने कहा—अभी मैं और भूखा हूँ। तब गृहणी ने, और उसके पीछे बारी बारी से पुत्र और पुत्र बधू ने भी अपने अपने भाग दे दिये। इतने पर अतिथि ने तृप्त होकर आशीर्वाद दिया और हाथ धोकर वह अपने रास्ते लगा। वह धर्मात्मा ब्राह्मण परिवार भूख से जर्जरित होकर मृत्यु के मुख में गया। उस अतिथि ने जो अपने झूठे हाथ धोये थे। उस पानी से जो उस महात्मा का घर गीला होगया था उसमें मैं सौभाग्य से लोट लिया था। पर उस पुण्य जल में मेरा आधा ही शरीर भीगा—वह उतना ही स्वर्ण का होगया। अब शेष आधे के स्वर्ण होने की कोई आशा नहीं है। आधा शरीर चर्म का लेकर ही मरना होगा।

क्षुद्र जन्तु की यह गर्वीली कथा सुनकर युधिष्ठिर की गर्दन झुक गई। और अपने तामसिक कर्म तथा गर्व पर लज्जा आई।

श्री रामचन्द्र जी, पिता की आज्ञा मान कर अपना राज्याधिकार त्याग जो वन को गये, उन के इस कार्य को मैं दृढ़तापूर्वक अधर्म घोषित करता हूँ। ज्येष्ट पुत्र होने के कारण श्रीराम का राज्य पर पूर्ण अधिकार था। श्रीराम आदर्श शासक भी होने

योग्य थे। दशरथ जी की आज्ञा अनुचित थी, लोग कहते हैं कि उन्होंने केकई को वर दिया था, वे वचन वद्ध थे। मैं कहता हूँ उन्होंने श्रीराम को वचन दिया कि तुम्हारा राजतिलक होगा और वे केकई की अपेक्षा श्रीराम के प्रति अधिक वचन वद्ध थे। फिर श्रीराम का राज्यारोहण अत्यन्त सुखद, उत्तम, न्यायनीतियुक्त और उचित था। यदि दो वचनों का बराबरी का ही संघर्ष था तो उन्हें राम को दिये वचन को ही पालन करना चाहिये था। मैं कह सकता हूँ कि यह झूठ बात है कि दशरथ ने केवल प्रण के कारण ही राम को वनोवास जाने दिया। वास्तव में असल बात तो यह थी कि वे परले दर्जे के स्त्रैण और दुर्बल हृदय राजा थे। जैसे कि आज भी स्त्रियो के गुलाम बूढ़े रईस देख पड़ते हैं जो पुत्रो पर अत्याचार करते हैं। राम एक असाधारण धैर्यमय महा-पुरुष थे, इसलिये उन्होने वन मे भी चाहे जितने कष्ट भोगे—पर यश का ही सञ्चय किया, परन्तु यदि इतिहास को खोज कर देखा जाय तो दशरथ जैसे स्त्रियों के दास राजाओं की कमी नहीं। पूर्णमल को ऐसे ही पतित पिता ने स्त्री के वशीभूत होकर हाथ पाँव कटवा कर कुएं मे डलवाया था। अशोक जैसे प्रिय दर्शी ने अपने पुत्र कुणाल को ऐसी ही स्त्री की दासता करके आँखे निकाल ली थीं। ऐसे स्त्रैण पुरुषो के बहुत उदाहरण हैं। दशरथ ने न तो अपने राज्य के अधिपति होने के उत्तर दायित्व पर विचार किया और न पिता के उत्तर दायित्व पर। उसने न केवल राम पर, प्रत्युत अपनी ज्येष्ठ पत्नी कौशिल्या पर भी घोर

अन्याय किया। विना ही अपराध एक ज्येष्ठ पत्नी के ज्येष्ठ पुत्र को, जिस का अधिकार था, अधिकार च्युत करके वन भेजना और कनिष्ठा और दुष्टा पत्नी के पुत्र को अनधिकार राज्याधिकार देना, दशरथ के दुर्बल हृदय का खुला उदाहरण है जिसकी अधिक से अधिक निन्दा की जानी चाहिये।

मैं यह कहता हूँ कि राम को अपने ऐसे पिता की ऐसी आज्ञा नहीं पालन करनी चाहिये थी। उन्हे दृढ़ता पूर्वक इन्कार कर देना उचित था। इस स्त्रैण वृद्ध के इस कुकर्म के फल स्वरूप फूलसी सीता को क्या क्या लांच्छनाएं और विपत्तियाँ नहीं सहनी पड़ीं? और राम को जीवन भर किन किन मुसीबतों से न टकराना पड़ा?

लोग चिउंटियों को, कीड़े मकोड़ों को आटे मे गुड़ या चीनी मिला कर जिमाया करते हैं। और इसे धर्म समझते हैं। उधर बड़े बड़े वैज्ञानिक और डाक्टर लोग पृथ्वीभर से रोग कीटाणुओं को, मक्खियों को, मच्छरों को, खटमलों को, पिस्सुओं को जड़मूल से नष्ट करने पर तुले हुए हैं। मैं पूंछता हूँ इन दोनो श्रेणियों मे धर्मात्मा कौन हैं? वे वैज्ञानिक और डाक्टर लोग या चिउंटियो को गुड़ शक्कर खिलाने वाले? बहुधा देखा जाता है कि म्यूनिसिपेल्टियां वन्दरों को, कुत्तों को और चूहों को पकड़ कर नष्ट किया चाहती हैं, परन्तु लोग प्रायः उसका विरोध किया करते हैं। बन्दर हिन्दुओं की दृष्टि में देवता हैं क्योंकि वे सभी अंगद और हनुमान के भतीजे ठहरे, उन्होंने गढ़लङ्का फ़तह

की थी। इसलिये वे मङ्गलवार के दिन वन्दरों को गुड़धानी खिलाना धर्म समझते हैं। इसी प्रकार गौ उन की माता है। उसे वे यदि उन के घर मे कोई असाध्य बीमार हो जाय तो आटे के पिण्ड खिलाते हैं यह उन का धर्म है। कुत्ता भैरों जी की और चूहा गणेश जी की सवारी है, इन सब को जिमाना धर्म है। ख़ास कर काले कुत्ते को दूध पिलाना।

सर्प एक भयानक कीड़ा है। और उसका तुरन्त ही नाश कर देना उचित है, परन्तु हिन्दुओं के लिये एक देवता है, जिसकी पूजा करना और दूध पिलाना धर्म का काम है। अब मैं जानना चाहता हूँ कि विज्ञान, स्वास्थ्य कला, और सामाजिक जीवन के विरोध करने वाले ये नियम क्या बिल्कुल दया के दुरुपयोग के उदाहरण नहीं है ?

मैं एक परिवार को जानता हूँ—इन्हें सनक सवार हुई है कि इनके घर मे गड़ा हुआ धन है—और उसकी रखवाली सर्प देवता कर रहे हैं। मैंने देखा है—घर पुराना है और उसमे सर्प रहता है, वह सांप बहुधा घर मे घूमा करता है, पर ये महाशय उसे मारते नहीं—दूध पिलाते हैं, देखते ही हाथ जोड़ते हैं। इनके यहां एक किरायेदार बुढ़िया रहती थी, दैव योग से एक दिन सर्प से उसका स्पर्श होगया। दूसरे ही दिन उसके पुत्र की सगाई चढ़ गई और यह सर्प देवता का प्रसाद समझा गया।

यही नहीं, और भी बहुत से कीड़े मकोड़े और जीव-जन्तु

इसी भांति पूजे जाते हैं। अब इन धर्म के अन्धों में और वैज्ञानिकों मे एक न एक दिन तो गहरी ठनेगी ही।

मेरे कहने का यह अभिप्राय है कि किसी भी कार्य या विचार की अच्छाई और बुराई उस के सदुपयोग और दुरुपयोग में है। बुराइयों का सदुपयोग धर्म हो सकता है, और भलाइयों का दुरुपयोग अधर्म। परन्तु बुराइयों का दुरुपयोग तो सदैव ही पातक और अधर्म है। यह पातक किस भांति मनुष्यों को गले तक ले डूबा है। इसका वर्णन हम अगले अध्यायों में करेंगे।

---

# तीसरा अध्याय



## अन्धविश्वास और कुसंस्कार

अन्ध विश्वास धर्म की जान है, उस धर्म की जो पाखण्ड की भित्ती पर है, और जिसे आज लोग धर्म मानते हैं। इसी अन्ध विश्वास के आधार पर लोगो ने अत्यन्त भयानक कार्य किये हैं। अन्धविश्वास का दास कभी सत्य के तत्व को तो खोज ही नही पाता। यह बात आम तौर पर प्रसिद्ध है कि धर्म के काम में अक्ल को दखल नहीं है। अन्ध् विश्वासी के कारण धर्म नीति से फ़िसल कर रीति पर आ गिरा है, अब वह रूढ़ियो का दास है। जब मैं बडे २ सुयोग्य विद्वानों को अन्ध विश्वास के आधार पर अवैज्ञानिक और युक्तिहीन बात करते पाता हूँ तो चित्त को क्लेश होता है। कुसंस्कार अन्ध विश्वास का पुत्र है, जो अन्ध विश्वासी हैं—उनमें कुसंस्कार की भावना भी है ही। आज महामना मनीषि-बर मालवीय जैसे प्रकाण्ड राजनीति और समाज तथा अर्थशास्त्र

के दिग्गज मेधावी पुरुष पत्थर की मूर्तियों को परमेश्वर के समान पूजते हैं, यह अन्ध विश्वास जन्य पीढ़ियों के कुसंस्कार का फल है। मुहम्मद अली और डाकटर अन्सारी जैसे दिग्गज वाग्मी और राजनीतिज्ञ, अजमलखां जैसे विचारशील पुरुष भी यह न घोषणा कर सके कि फरिश्तों की गप्पें मानने के योग्य नहीं। वे अन्त तक कुरान शरीफ को ईश्वर वाक्य और फरिश्तों द्वारा मुहम्मद साहेब पर उसकी वही आना मानते रहे हैं। बहिश्त और दोज़ख मे भी उनका पूरा विश्वास है और उनकी आत्मा क़ब्र मे प्रलय तक अपने कर्मों के फल की प्रतीक्षा में चुपचाप पड़ी रहेंगी, यह भी उन्हें विश्वास रहा। आज ईसाई संसार ने पृथ्वी के उच्च कोटि के वैज्ञानिक पैदा किये, पर उनके वे अन्ध विश्वास वैसे ही बने हुए हैं। एक ईसाई लड़के ने एकबार पृथ्वी कैसी है, इसके उत्तर मे कहा था—स्कूल में गोल और गिरजे मे चपटी।

धर्म का आधार वास्तव मे मनुष्य की भलाई बुराई के विचार पर ही है। और वे विचार भिन्न २ देशो के निवासियों की स्थिति के अनुसार अनेक भाँति के होंगे, इसलिये उन विचारों का आधार मूल प्रकृति पर नहीं, प्रत्युत शिक्षा के आधार पर होना चाहिये।

अब मैं यहां योरुप के धर्म विकास और ह्रास पर एक दृष्टि डालूंगा और फिर भारतीय धर्म विकार पर विचार करूंगा।

बहुत प्राचीन मौखिक कथाओ के आधार पर, जिन्हें प्राचीन धार्मिक गण सत्य मानते थे। भूमध्य सागर के द्वीपों और

उसके निकट के देशा को दैवी आश्चर्यों अर्थात् जादूगरनियों, जादूगरो, भूतो, राक्षसो, पंखदार राक्षसो, भयङ्कर रूप धारियो, पङ्खधार नरसिंहो और क्रूरकर्मा दैत्यो से भर दिया था । नीला आकाश स्वर्ग था, जहां जीऊस, देवताओ से घिरा हुआ—मनुष्यों की ही भांति सभा किया करता था ।

जब यूनान मे जागृति पैदा हुई। और उन्हे नवीन बस्तियां बसाने और भौगोलिक अन्वेषण के चाव उत्पन्न हुए। और उन्हो ने कृष्ण सागर और भूमध्य सागर मे खूब चक्कर काटे—तब उन्हे पता लगा कि वे सारी अद्भुत आश्चर्य की कहानियां जो उनकी अति प्रतिष्ठित पुस्तक 'आडिसी' मे वर्णित हैं, वास्तव में कुछ हैं ही नहीं । वे यह भी समझ गये कि आकाश वास्तव में एक धोखा है और वहां कोई भी देवता नहीं रहता । इस प्रकार प्रसिद्ध होमर के सब यूनानी देवता और हीसियड के डोरिक देवता गायब होगये। प्रारम्भ मे जिन्होने साहस पूर्वक जनता मे इस अन्ध विश्वास के विरुद्ध आवाज़ उठाई, उसका खूब कड़ा विरोध किया गया । उन्हें नास्तिक कहा गया और उनमें से अनेकों को प्राण दण्ड और देश निकाला मिला, और उनकी सम्पत्ति लूट ली गई । इस अन्ध धर्म विश्वास के नाश मे यूनानी तत्त्ववेत्ताओ ने बहुत सहायता दी और कवियो ने उनका खूब करारा अनुमोदन किया । एथेस मे देवी देवताओ के अस्तित्व पर विचार करते करते कुछ ऐसे मनुष्य भी होगये जो संसार को भी मिथ्या और कल्पना मानते थे ।

यूनानी लोग सदैव ही गृह युद्ध में लगे रहे । परन्तु जब

यूनान ने अन्धविश्वास से मुक्त होकर फारिस की आधीनता से इन्कार कर दिया तो बड़ी खलबली फैल गई। क्योंकि उस समय फारिस का साम्राज्य वर्त्तमान समस्त यूरोप के विस्तार से आधा था और वह राज्य भूमध्यसागर, ईजियन सागर, कृष्ण सागर, कैस्पियन सागर, इण्डियन सागर, फारिस सागर और लाल सागर के किनारों तक फैला था। उस राज्य में दुनिया के ६ बड़े नद बहते थे। जिन में से प्रत्येक की लम्बाई एकहज़ार मील से कम न थी। उसके राज्य की भूमि की सतह समुद्र की सतह से १३०० फीट नीचे से लेकर २०००० फुट तक ऊंची थी। इस कारण वह महाराज्य धन धान्य कृषि से भरपूर था। उस का खनिज द्रव्य भी अतुल था। वहां के बादशाह को नीडियन राज्य, असीरियन राज्य और कैलडियन राज्य के विशेषाधिकार विरासत में मिले थे, जिन के इतिहास दो हज़ार वर्ष पीछे तक का ठीक पता देते थे।

इस महाप्रतापी साम्राज्य के सामने यूरोपियन यूनान अति नगण्य था। पर जब जब यूनान से फारिस का युद्ध संघर्ष हुए, तब २ यूनानी सर्वोत्तम सिपाही प्रमाणित हुये। इन युद्धों से उन के हौसले बढ़ गये और उन्हें साम्राज्य के छिद्र मिल गये। और अन्त में यूनानी सेनाएं दुर्धर्ष साहस से फारिस के मध्य-स्थल तक घुस गईं और सफलता पूर्वक निकल भी आईं।

उन्होंने शीघ्र ही फारिस के सम्पन्न नगरों को लूटने का साहस किया जिसे फारिस की सरकार ने रिशवतों के द्वारा शान्त किया।

ऐसे ही समय सिकन्दर का जन्म हुआ। वह एक साधारण राज्य के अधिपति का पुत्र था, पहिले ही धावे मे उसने थीव्स को विजय किया और ६ हज़ार निवासियो को मरवा डाला और ३० हज़ार को गुलाम बना कर बेच डाला। इस से उस की धाक बंध गई। फिर वह एशिया की ओर बढ़ा। उस के साथ ३४ हजार पैदल और ४ हज़ार सवार और ७०) रुपये थे। उसने फारिस की असंख्य सेना पर आक्रमण किया और एशिया-माइनर दख़ल कर लिया, वहाँ का अटूट ख़ज़ाना भी उसके हाथ लगा। फारिस का शाह दारा ६ लाख फौज लेकर सामने आया। पर वह हारा और उस के १ लाख सिपाही खेत रहे। इस प्रकार वह एशिया को फतह कर भूमध्य सागर की ओर बढ़ा, रास्ते के सब राज्य उसने विजय कर लिये। और समुद्र के सम्पूर्णतट स्वाधीन कर लिये। मिश्र भी उसने जय कर लिया। सिकन्दर भी अन्धविश्वास का दास था—यहाँ से वह जूपीटर-एमन के दर्शनों को गया जो वहां से दो सौ मील दूर लीविया के बलुए मैदान में था। वहाँ के देवता ने उसे देवता का पुत्र बताया जिस ने सर्प के वेष मे उसको माता को धोखा दिया था। निर्दोष गर्भ धारण और देवी देवताओं की प्रथा उन दिनो ऐसी प्रबल थी कि जो असाधारण काम करता था, अवतार समझा जाता था। यहाँ तक कि रोम में, कई शताब्दियो तक कोई यह कहने का साहस नही कर सकता था कि उस नगर के स्थापक 'रोम्युलस' की उत्पत्ति मंगल और रीसिलविया के

अचानक संयोग से नहीं हुई है। प्लेटो जैसे तत्वदर्शी के चेले उन सब लोगों से नाराज़ होते थे जो प्लेटों को अपोला देवता के निर्दोष गर्भ से उसकी माता की कुमारी अवस्था मे उत्पन्न होना नहीं स्वीकार करते थे। जब सिकन्दर अपने आज्ञापत्रों और घोषणाओं में अपने को 'सिकन्दर वल्द जूपीटर एमन' लिखकर प्रकाशित करता तो एशिया के निवासियो पर उसका ऐसा प्रभाव पड़ता कि वे उसके विरुद्ध कुछ भी नही कर सकते थे। उसकी माता हंसी में बहुधा कहा करती थी कि सिकन्दर मुझे जूपीटर की जोरू न बनाया करे तो अच्छा है।

परन्तु सिकन्दर ने अपनी अल्पावस्था मे जो कार्य किये वे कम आश्चर्यजनक न थे। हेलेस्पोट को पार करना, ग्रेनीकस ज़बर्दस्ती ले लेना, विजित ऐशिया माइनर का राजनैतिक प्रबन्ध करते हुए शीतकाल व्यतीत करना, दक्षिण और केन्द्रस्थ भाग को सेना का भूमध्य सागर के किनारे किनारे सफर करना। टायर के घेरे मे बहुत सी शिल्प सम्बन्धी कठिनाइयो का निवारण करना, गाजानगर को तोपों से उड़ा देना, फारिस का यूनान से पृथक् हो जाना, भूमध्य सागर से फारिस की जल सेना को बिल्कुल निकाल देना, फारिस के उन उद्योगों को रोक दिया जाना, जिन से वह एथेन्स निवासियों और स्पार्टा के निवासियों से मिल कर षड्यन्त्र रचता था—या रिशवत देता था, मिश्र को आधीन कर लेना, कृष्ण सागर और लाल सागर की सम्पूर्ण सेनाओं का मेसोपोटानिया के रेतीले मैदानों की ओर एकाभिमुख

होना, थप्लेक्स के टूटे पुल पर से लम्बे बैतों से पूर्ण किनारे वाली फ्रात नदी को ससैन्य पार कर लेना, हिगरिस नदी को पार करना, अरबेला के बड़े और महत्वपूर्ण युद्ध और पहिली रात मे युद्ध क्षेत्र का निरीक्षण करना, फिर ठीक युद्ध के समय मे तिरछी चाल चलना, और शत्रु के मध्य भाग को छेद जाना, दारा को विजय करना—ये सब ऐसे अलौकिक काम थे कि उस समय तक किसी सैनिक ने नहीं किये थे।

इन उदाहरणों से आप देखेंगे कि यूनान को अन्धविश्वासों के दूर होने पर बहुत सी चुस्ती प्राप्त हुई। इस बड़े विजेता के साथ यूनानियो ने डैन्यूब से गङ्गा तक का सफर किया, कृष्ण सागर के उस पार वाले देशों की उत्तरी वायु के झोके खाये। मिश्र की 'वादे समूम' के थपेड़े सहे, मिश्र के वे मीमार देखे जो दो हजार वर्षों से खड़े थे। लक्सर के गूढ़ाक्षर वलित स्तम्भ और भेदपूर्ण स्त्रीमुख और सिंह शरीर दानवों की कुञ्ज देखी और उन महाराजों की विशालाकार मूर्तियां भी देखीं जिन्होने संसार के आदि भाग मे राज्य किया था। बैबलीन का वह नगर कोट भी तब तक शेष था जिस का घेरा ६० मील से अधिक था। और तीन शताब्दियों से विदेशियो के उपद्रव सहकर भी अभी तक ८० फीट से अधिक ऊंचा था। उन्होंने वह आकाशचुम्बी 'बेल' के मन्दिर का भग्न अंश भी देखा था जिसकी चोटी पर वेधशाला थी। जहां से इन्द्रजाली कैलडियन ज्योतिषी रात को नक्षत्रों से बातचीत किया करता था। उन्होंने आकाश में लटकते

हुए बाग़ भी देखे थे और उस पानी की कल का भी टूटा भाग देखा था जो नदी से उन वृक्षों तक पानी पहुंचाता था । उन्होंने उस असाधारण कृत्रिम झील को भी देखा जिसमें आरमिनिया के पहाड़ों का वर्फ पिघल पिघल कर आता था, और फ्रात नदी के वंधान से रुककर सारे शहर में बहता था ।

इन सब दिग्दर्शनों ने उन मेधावी पुरुषों के मस्तिष्क में वह शक्ति उत्पन्न की जिसके कारण इन्होंने आगे चलकर अलग्ज़ेंण्ड्रिया मे गणित और व्यवहारिक विद्या की पाठशालाऐं खोलीं। और यूनान ज्ञान का केन्द्र होगया।

सिकन्दर के इस युद्ध संघर्ष में एक बात और भी थी, फारिस वाले सदैव ही यूनानियों के मूर्ति पूजनकों को आश्चर्य की दृष्टि से देखते थे, और जब भी उन्हें आक्रमण करना होता था— वे उनका निरादर करने मे नहीं चूकते थे । फारिस मे भी अनेक प्राचीन राज्यों की भाँति अनेक धर्म प्रचलित हुए, पहिले वहाँ जरदुस्त का चलाया हुआ अद्वैतवाद रहा, पीछे वे द्वैतवादी हुए, फिर मैजियन धर्म चला, सिकन्दर के आक्रमण के समय फारिस एक ईश्वर ही को सर्वव्यापी शक्तिदाता मानता था।

यूनान मे तत्त्व ज्ञान के आधार पर नीच अश्लील चरित्र आलम्पियन देवताओं की मूर्तियां पूजी जाने लगी थीं। मैजियन धर्म मे, अग्नि, ईश्वर का सर्वोत्तम प्रतिनिधि समझी गई। और वह सदैव खुले मैदानो मे जलती रहती थी। सिकन्दर की मृत्यु पर अरस्तु का तत्वज्ञान जो आनुमानिक न्याय के आधार पर था

शक्तिमान् हुआ और उस से बहुत सी वैज्ञानिक उन्नतियाँ हुईं। यूनान में—इतिहास, विज्ञान, अर्थ-शास्त्र, समाज शास्त्र और ज्योतिष मे खूब अन्वेषण हुआ।

ईसाई धर्म रोमन राज्य की दी हुई वस्तु है। भूमध्य सागर के इर्द गिर्द की सब स्वतन्त्र जातियां उस केन्द्रस्थल राज्य के आधीन हो चुकी थीं। वह विजित जातियों की मूर्त्ति पूजा को घृणा सूचक सहन शीलता से देखता रहा। पर देवताओं की भावना मे एक विचित्रता रही, पूर्वी जगत् में देवता स्वर्ग से उतरते थे और मानव शरीर धारण करते थे। पश्चिमी जगत् मे वे पृथ्वी से ऊपर चढ़ते थे और देवताओं से जा मिलते थे। पुरानी मौखिक कथाओं के आधार पर यहूदियों का ऐसा विश्वास था कि उन्हीं की जाति मे एक बचाने वाला पैदा होगा। ईसाके शिष्यों ने ईसा ही को मसीहा बताया, परन्तु पुरोहितों ने उसका विरोध किया। क्योंकि वह उनके स्वार्थों के विपरीत बोलता था। अन्त मे रोमन गवर्नर ने उसे सूली पर चढ़ा कर मरवा दिया। परन्तु उसके मानवीय भ्रात भाव के सिद्धान्त सर्व प्रिय होते ही गये। शीघ्र ही उसके शिष्यों की एक जाति बन गई। और चर्च की स्थापना हुई। यह धर्म धीरे धीरे साईप्रस, यूनान और इटली तक पहुँच कर फ्रान्स और इंग्लैण्ड तक पहुंच गया। बहुत समय तक यह धर्म तीन बातों का प्रचार करता रहा—१. ईश्वर भक्ति, २. पवित्र जीवन, ३. परोपकार।

रोमन सम्राटों ने इस धर्म को दबाने के लिए बड़े बड़े

अत्याचार किये। उनका वर्णन हम ने अन्यत्र किया है। यहां हम इतना बता देना चाहते हैं कि मसीह के बाद भी ऐसे धर्म ग्रन्थों का निर्माण होता रहा। जिन में भूत प्रेत आदि का ज़िक्र था। कुछ लोगों को जादूगर होने के सन्देह में ज़िन्दा जला दिया गया या फांसी देदी गई। उस समय तक भी ईसाई लोग मूर्त्ति की पूजा ठाट बाट से करते थे, धीरे धीरे पुजारियों के अधिकार बढ़ने लगे थे। उनकी मृत्यु पर उनकी समाधि पर गिर्जा बनाये जाते थे। व्रत करना शैतान को भगाने का और अविवाहित रहना नेकी का ठीक उपाय समझा गया था। क़ब्रों की यात्राएं होतीं थीं, पवित्र जल की महिमा बढ़ गई थी। पुजारी लोग भी देवताओ की भांति पूजे जाते थे। मृतात्माएं मन्त्रों के बल से बुलाई जाती थी और वे संसार भर की खबरें जानतीं थीं। साधुओं की क़ब्रों की मिट्टी और उनके वस्त्र तक पुजने लगे थे। पुरोहितों का पाखण्ड दिन दिन बढ़ने लगा था, वे धूम धाम से गाजे बाजे के साथ सवारी निकलवाते, धार्मिक अवसरों पर कोड़े लगवाते, सिर मुण्डाते, मठो मे रहते और मिथ्या विश्वासों को जन साधारण में उत्पन्न करते थे। इन मूर्त्ति पूजकों में बहुत से प्राचीन उच्चवंश के लोग सम्मिलित थे। उनका दावा था कि मनुष्य के जानने योग्य सब कुछ उनकी धर्म पुस्तकों में हैं।

धीरे धीरे इन में दूसरा दल उत्पन्न हुआ और वह मानवी बुद्धि पर धर्म की बातो को तोलने लगा। दोनों दलों में पूरी मुठ-भेड़ हुई। परन्तु अपने पादरियों की शक्ति इतनी चढ़ गई थी

कि उनका धर्म राजनैतिक धर्म हो गया था और उन्हे राज्य की सहायताएं प्राप्त हो गई थीं। इन दिनों पशुओ के बलिदान भी होते थे।

उन दिनों सिकन्दरिया में हिमैशिया एक प्रसिद्ध तात्त्विक स्त्री रहती थी। उसने अफलातून और अरस्तू के सिद्धान्तो की बड़ी गहन विवेचना की थी और रेखागणित में बड़ी योग्यता प्राप्त की थी—उसके घर के सामने उसकी व्याख्या सुनने को ऐलेग्जेन्ड्रिया के अनेक धनीमानी सदैव ही बसे रहते थे। उस विदुषी को साइरिल नामक पादरी ने अपने मठवासी लोगों की सहायता से सड़क पर पकड़ लिया, उसे नंगी करके वे गिरजे में ले गये और वहाँ वह पीरदी रीडर के लठ से वह मार डाली गई। और उसकी लाश के टुकड़े २ करके उसका मांस सीपियों से खुरोचकर आग मे डाल दिया गया। इस भयानक हत्या का उस पादरी से कोई जवाब नहीं तलब किया गया।

इस घटना के बाद यूनान का रहा सहा तत्त्वज्ञान भी सदा को सो गया। और यह घोषणा कर दी गई कि प्रत्येक मनुष्य वैसे ही विचार रक्खे जैसे सन् ४१४ मे पादरी ने वर्णन किये हैं।

इसी समय एक अंग्रेज सन्त पश्चिमी योरोप और उत्तरी अफ्रीका मे घूम रहा था। उसका नाम पिलैजियस था, उसने प्रचार किया कि मनुष्य की मृत्यु आदम के पाप के कारण ही नहीं होती जैसा कि बाइविल में लिखा है—प्रत्युत वह अवश्य

भावी और प्राकृतिक है। अगर कोई पाप न करे तो भी उसे मरना पड़ेगा। वह यह भी कहता था कि मनुष्य स्वयं ही अपने पाप पुण्य का ज़िम्मेदार है उसका पुत्र नहीं।

उसका यह कहना अपराध ठहराया गया और उसे उसका सर्वस्व छीन कर देश निकाला दे दिया गया। परन्तु लोगों ने इस प्रश्न पर विचार करना शुरू कर दिया कि मृत्यु इस संसार में आदम के पतन से पहिले थी या नहीं। इसी बीच में प्रसिद्ध साधु अगस्टाइन उत्पन्न हुआ और उसके धर्म और विज्ञान में ऐसा विरोध उत्पन्न किया कि लगभग १५०० वर्ष तक धार्मिक लोग उसके वचनों पर श्रद्धा करते रहे। अब ईसाई पादरियों की धन समृद्धि बहुत बढ़ गई थी। क्योंकि राजकीय आय में से एक बंधी रकम धर्म कार्यों के लिये मिलती रही थी।

अब ईसाइयों के ३ बड़े २ केन्द्र थे—रोम, सिकन्दरिया और कुस्तुन्तुनिया। तीनों ही केन्द्रों के विषय अपना सर्व श्रेष्ठ पद प्रमाणित करते थे। इस समय ईसाइयों के स्वर्ग की खूब चर्चा थी। वह स्वर्ग प्राचीन ओलम्बियन पहाड़ था, वहाँ एक श्वेत सिंहासन पर ईश्वर बैठता था और उसकी दाहिनी ओर उसका पुत्र मसीह और उसके वाद खूब सजीधजी कुमारी मरियम। बाईं ओर पवित्रात्माऐं होती थीं। चारों ओर बहुत से फरिश्ते बीणा लिये बैठते थे। सामने असंख्य मेज रहती थीं जिनपर अच्छी आत्माऐं सदा मौज उड़ाया करती थी।

इस वर्णन में सैकड़ो वर्ष तक किसी को सन्देह न हुआ।

इन्हीं दिनो कुस्तुन्तुनिया के सम्राट ने एक विशप को कुस्तुन्तुनिया के विषय का पद दिया। इसका नाम नेस्टर था। यह सन् ४२७ की बात है, उसने साहस पूर्वक मनुष्याकृति ईश्वर को मानने से इन्कार कर दिया—और अविनाशी निराकार ईश्वर का प्रचार करना प्रारम्भ किया। वह अरस्तू के सिद्धान्तों को अध्ययन कर चुका था। सिकन्दरिया के साइरससे उसका झगड़ा होगया, यह वही साइरस था जिसने हियेशिया को मार डाला था। परन्तु नेस्टर ने उसकी परवाह न की और वह धडल्ले से निराकार ईश्वर की सिद्धि पर व्याख्यान देने लगा। अन्त मे कुस्तुन्तुनिया मे विद्रोह फैल गया। यह इतना बढ़ा कि सम्राट् को दखल देना पड़ा। उसने एक सभा बुलाई। जिसमें साइरस जा धमका, उसके साथ बहुत से गुण्डे थे—और उसने घूस देकर राज्य कर्मचारियो को मिला लिया था। यहाँ तक सम्राट् की बहिन भी उसी के पक्ष में थी। वह स्वयं ही सभापति बन गया और सीरिया के धर्माध्यक्षो के पहुँचने के पूर्व ही उसने राजाज्ञा सुना दी। नेस्टर का उत्तर सुनने से पूर्व ही उसे दण्ड दे दिया गया। सीरिया के धर्माध्यक्षो ने बहुत विरोध किया। यहाँ दंगा भी होगया और बहुत कुछ रक्तपात हुआ। अन्त में नेस्टर को देश निकाला दिया गया, और उसे जीवन भर कष्ट दिया गया। उसके मरने पर यह मशहूर किया गया कि उसकी जीभ में कीड़े पड़ गये थे। चूंकि उसने ईश्वर की निन्दा की थी।

सिन्ध नदी को पार करके सिकन्दर का भारत में घुस आना

धार्मिक दृष्टि से दोनों प्राचीन जातियों के विचार विनिमय का एक ज़बर्दस्त कारण होगया। भारत ने भयानक कष्ट देने वाले देवताओं को उन लोगों से पहचाना और तन्त्र ग्रन्थों की सृष्टि की आगे चलकर तान्त्रिकों के उपद्रव देश भर में फैल गये। प्राचीन भारतीय देवताओं और आत्मवाद की छाया यूनान में अरस्तू लेगया। जिससे यूनान में तत्त्वदर्शन की बड़ी भारी उन्नति हुई और रोमन सभ्यता मे भी उसका बड़ा भारी स्थान रहा।

परन्तु भारतवर्ष मे तान्त्रिक लोगों ने अन्ध विश्वास की जड़ें पाताल तक फैला दीं। कापालिक लोग उस समय दर बदर फिरा करते थे, और मरघट मे वे कुत्सित जीवन व्यतीत करते तथा उन्हे लोग अलौकिक शक्ति सम्पन्न आदमी समझते थे। पृथ्वीराज रासों में ऐसे तान्त्रिकों का और उनके दर बदर फिरने का बहुत ही ज़िक्र है।

परन्तु अन्धविश्वासों को तो सब से बड़ा सहारा योग के चमत्कार से मिला। आज भी लाखों मनुष्य योग की विभूतियो पर भारी श्रद्धा करते हैं। मै दृढ़ता पूर्वक कहता हूं कि योग की विभूतियां और सिद्धियां बिलकुल असाध्य और अव्यवहार्य हैं। और मै विश्वास नहीं करता कि कभी भी पृथ्वी पर कोई ऐसा मनुष्य हुआ होगा कि जो उन विभूतियो से जानकार होगा। मनुष्य का मच्छर होजाना, या पर्वताकार हो जाना, लोप हो जाना, आकाश मे उड़ना, दूसरी योनियों मे चला जाना, मर कर भी जी उठना बिलकुल गप्प, झूंठ, असम्भव और ढकोसला हैं।

यहाँ योगशास्त्र पर मैं और भी गम्भीर दृष्टि डालूंगा। प्रथमतो यह विचारना चाहिये कि योगशास्त्र का निर्माता पतञ्जलि ऋषि कोई अति प्रसिद्ध बड़ा भारी ऋषि नहीं। उसका जन्म पाणिनी के पीछे का है क्योंकि उसने पाणिनी की अष्टाध्यायी पर भाष्य किया है। पाणिनी का जन्म काल मसीह से ३०० वर्ष पूर्व के लगभग है। यह वह समय था जब देश के धर्म में अन्धकार की भावना फैल गई थी। और ब्राह्मणों का देश मे जोर था, बड़े बड़े यज्ञ होते थे। अनुष्ठानों और क्रियाओं का बड़ा महत्त्व था। यूनानी लोगों का भारत में नया संस्पर्श हुआ था। और उनसे भारतीयों ने अद्भुत अद्भुत देवताओ, घटनाओं और आश्चर्य की बाते सुनी थी। पतञ्जलि ने इन सब को हृदयङ्गम किया और योग-दर्शन लिखा। पतञ्जलि स्वयं योग का ज्ञाता था और उसे वे सारी सिद्धियाँ आती थी, इसका कुछ भी प्रमाण देखने को नहीं मिलता। न इस बात का ही कोई प्रमाण हमें देखने को मिलता है कि पतञ्जलि से पूर्व किसी भी ऋषि ने इस प्रकार की सिद्धियों की चर्चा की हो, या उन्हे सम्भव माना हो। वास्तव मे वह एक रहस्य पूर्ण ढङ्ग से लिखी हुई एक और ही उद्देश्य की पूर्ति की पुस्तक है। उस का उद्देश्य केवल सांख्य के बुद्धिगम्य विषयों को अनुभविक ढङ्ग से व्यक्त करना था। जो चमत्कारिक तो था, व्यवहारिक नहीं।

इस योग-दर्शन के निर्माण के बाद पैशाची भाषा के कुछ ग्रन्थों में, जिनका मूल उद्गम भी मध्य ऐशिया की जातियों के

संसर्ग से था बड़ा प्रभाव पड़ा। पुराणों में जो असंख्य बुद्धि विपरीत बातें हमें देखने को मिलती हैं वे सब इसी की बदौलत गढ़ी गई हैं। और योग—तन्त्र मंत्र, जादू टोने, टोटके की बदौलत आज भी लाखों लोग भेट भर रहे हैं। दो चार उदाहरण देकर हम इस अध्याय को समाप्त करेंगे।

एक बार मैं रुग्ण हो गया था। रक्त की बहुत कमी हो गई थी और अनिन्द्र रोग भी था। उन्हीं दिनों एक योगीराज दिल्ली आए हुए थे। उनकी बड़ी धूम थी। वे सूर्य पर बदली ला देते हैं, अदृश्य हो जाते हैं, और देखते देखते बालरूप धारण कर लेते हैं तथा और भी अद्भुत क्रियाऐं जानते हैं, यह बात अख़बारों तक मे छप गई थी। मेरे एक मित्र उन्हे मेरे पास पकड़ लाए—उनका कहना था कि योगिराज दृष्टिमात्र से ही उन्हें आरोग्य कर देंगे। नगर के दो प्रतिष्ठित बैरिस्टर और एक डाक्टर साहेब सदैव ही योगिराज के साथ घूमते थे। योगिराज को देखते ही मैं तुरन्त पहचान गया। वह महाविद्यालय ज्वालापुर का एक चलता पुर्जा विद्यार्थी था, परन्तु मैंने ऐसा भाव दिखाया मानों मैंने उन्हें बिल्कुल नहीं पहिचाना। वे बड़ी गम्भीरता से बैठ गये। मूछें मुण्डी हुई, घूघर वाले बाल लहराते हुए, मांग निकली हुई। बढ़िया तंज़ेब का कुरता और पीतल की पच्चीकारी के काम की खड़ाऊं पहिने, रेशमी धोती लपेटे हुए पान कचरते हुए कुर्सी पर डट गये।

मैंने कहा—महाराज, कहाँ से पधारना हुआ।

"हम मान सरोवर में ध्यानस्थ थे।"

"कितने वर्षों से ?"

"बहुत काल से, लगभग २५ वर्ष हुआ होगा, अधिक भी हो सकता है !"

"आपकी आयु क्या है ?"

"आप क्या अनुमान करते हैं ?"

"यही २०, २५ वर्ष।"

योगीराज ज़ोर से हंसकर बोले—हम १०० के पेटे मे हैं। परन्तु अभी तो हमारी किशोरावस्था ही है। पूर्ण युवा नही हुए हैं।

मैंने मन की हंसी दबा कर कहा—

"बालों में तेल कौनसा डालते हैं ?"

"हमने पचासों वर्षों से तेल नही डाला। बाल स्वयं शरीर मे चिकनाई खींच लेते हैं।"

इस के बाद उन्होंने अंग्रेजी मिश्रित हिन्दी में बीच बीच मे एकाध टुकड़ा श्लोक बोलते हुए योग की व्याख्या और चमत्कार कैसे प्राप्त किये जाते हैं इस का विवेचन करना शुरू किया। अन्त में दृष्टिमात्र से हमारा रोग अच्छा कर देने का वचन भी दिया। परन्तु दृष्टि में बल लाने की साधना करनी होगी। क्योंकि कई सिद्धियां दिखाने के कारण उनका बल खर्च हो गया था।

बहुत सी बात सुन कर अन्त में मैंने हंस कर कहा—खैर यह तो हुआ। अब आप यह तो कहिये आपकी माता जी प्रसन्न हैं? और बहिनों का विवाह हुआ या नहीं?

योगीराज एकदम आकाश से गिरे। बोले, क्या आपका हमारा कुछ और भी परिचय है।

मैंने कहा—यार, क्यों पाखण्ड करते हो, अभी पं० भीमसेन जी के डण्डो के निशान पीठ पर होंगे। सुनते ही हंस पड़े, लिपट गये। और सब रोना रोया। माता मर गई। एक बहिन विवाह दी गई। दूसरी के विवाह की चिन्ता है। रुपये की फिक्र है। आदि २।

अन्धविश्वास के द्वारा बच्चों मे भूत प्रेत के कुसंस्कार भी जमा दिये जाते हैं। और वे सदैव डरपोक बने रहते हैं। एक वीर जो तोपों की गर्जना और बरसती गोलियों में निर्भय खड़े रहते थे और सेना के उच्च पदस्थ थे, रात को पेशाब करने जब उठते तो किसी सेवक को जगा कर साथ ले लेते थे।

एक पागल हमें देखने को मिला जो मौनी बाबा के नाम से प्रसिद्ध था। यह व्यक्ति एक बार किसी मन्त्र को जगाने मरघट में गया था। वहाँ धरती मे एक कील ठोकी। दैव योग से वह कील उस के अंगरखे के पल्ले के साथ गड़ गई थी। जब वह उठकर चलने लगा। पल्ला कील मे अटक ही रहा था। बस चिल्ला उठे, समझे भूत ने पकड़ लिया। बेतहाशा भागे। तब से मस्तिष्क मे ऐसा विकार आया कि चुप हो गये। २५ वर्ष तक

उसी दशा मे रह कर मर गये। हमने उन्हें देखा था। यह दशा थी—जहाँ खड़ा करदो जड़वत् खड़े रहते थे। और जिधर उनका कोई अङ्ग करदो वैसा ही बना रहता था। बहुधा लोग उनके मुंह में लड्डू दे देते थे। वह घन्टो वैसा ही धरा रहता था। लोग उन्हें सिद्ध समझ कर पूजा करते थे।

अन्धविश्वास और कुसंस्कारो ने ही करोड़ों हिन्दुओ को मूर्त्ति पूजा के कुकर्म मे फांस रक्खा है। पढ़ लिखकर भी, समझदार होकर भी वे उस से विमुख नही हो सकते। बहुत लोग स्वप्नों पर बड़ा विचार किया करते हैं। अमुक स्वप्न देखने से अमुक फल होगा। एक वार राजा जमोरिन ने एक स्वप्न देखा। कि चन्द्रमा के दो टुकड़े हो गये हैं—राजा ने उसका अर्थ दर्बारियो से पूंछा, परन्तु वे ठीक ठीक उत्तर न दे सके। उन्ही दिनों कोई अरब के व्यापारी वहाँ आये थे। राजा ने उनसे भी स्वप्न का हाल कहा—उसने अंट संट बता दिया। राजा मुसलमान हो गया। और उसके वंशधर आज भी मोपला हैं।

स्वप्नों की चर्चा महाभारत, भागवत, पुराण आदि में बहुत हैं। कुछ ऐसी कथाएं भी हैं कि स्वप्न में देखी स्त्रियों से और स्थानो से जागृत होकर भी कुछ राजा मिल सके हैं। वीर विक्रमादित्य की कहानियो में इस प्रकार की वातों का खूब उल्लेख है। फलतः पढ़ने वालो पर उसका बुरा प्रभाव पड़ता है।

शकुन भी अन्धविश्वास की खास चीज है। मुगल बादशाहों तक को शकुन देखने का खब्त सवार था। वे बिना

शकुन मुहुर्त दिखाये कोई काम करते ही न थे।

बिल्ली का रास्ता काट जाना, कौवे का बोलना, काने आदमी का सामने मिलना, गीदड़ का रोना, खाली घड़े लेकर किसी स्त्री का सामने आना, किसी का छींकना ये सब अशुभ बातें मानी जाती हैं। कुछ लोग तो इतने अन्धविश्वासी होते है कि वे इस क़दर भयभीत हो जाते हैं कि बहुधा उनके प्राण निकल जाते हैं।

इसी प्रकार की एक मज़ेदार घटना है कि किसी देहाती लाला को किसी देहाती ज्योतिषी ने कह दिया कि जिस दिन तुम्हारे मुँह से ख़ून निकलेगा तुम मर जाओगे। एक दिन लाल रंग का डोरा उसके मुंह में कहीं से लिपट गया। उसे देखते ही वह भयभीत होकर समझ बैठा कि मृत्यु आ गई। वह दूकान बन्द करके घर आया। घर दूर था, और गर्मी की ऋतु थी, पसीने से तर होगया। स्त्री से कहा—जल्द खाट बिछादे और लड़के को स्कूल से बुलाले—मेरा अख़ीर वक्त आगया है। स्त्री ने शरीर देखा ठण्डा बर्फ हो रहा था—उसने रोकर कहा—अरे तुम तो बिलकुल ठण्ढे हो रहे हो। अब उसे और भी मृत्यु पर विश्वास होगया। वह जल्द जल्द सांस लेने और लेन देन का हिसाब बताने लगा।

लड़का समझदार था—स्कूल से आया और देखकर बोला—पिताजी, आपमे मरने के कोई लक्षण नही। आप कैसे मरते हैं। उसने कहा—गधे, हमारे मुंह से आज ख़ून निकला था

नहीं ? लड़के ने देखकर कहा—कहाँ ? यह तो लाल धागा दाँतों से लिपट रहा है।

यह सुनते ही लाला खुशी से उछल पडे। बेटे को छाती से लगा लिया और कहा—बस इसी ने इस वक्त जान बचाई है। इसके बाद खाना खाकर फिर दूकान पर जा डटे।

इस अन्ध विश्वास के चक्कर मे फंसकर हमने बहुत कष्ट झेले हैं। परन्तु कही भी कुछ परिणाम देखने को नही मिला। एक बार एक व्यक्ति के कहने से २१ दिन अन्न जल त्याग अखंड जप दुर्गा का किया। उस व्यक्ति ने कहा था, साक्षात् दुर्गा दर्शन देगी। पर दुर्गा की दासी ने भी दर्शन नही दिये। एक बार कण्ठ तक जल मे कठोर शीत ऋतु मे लगातार ४।५ घण्टे प्रतिदिन ३ मास तक खड़े रहकर मृत्युजय और गायत्री का जप किया, परन्तु हमे उससे कुछ भी सिद्धि न प्राप्त हुई। और भी बहुत से कष्ट साध्य और अद्भुत अनुष्ठान हमने किये। और हम दावे से कह सकते हैं, ये सभी झूठे और पाखण्ड पूर्ण निकले।

हाल ही मे मेरे एक मित्र हैदराबाद दक्षिण से आये। दो चार दिन बाद ही उनके घर से जल्द आने का तार आ गया। वे अपने नवजात शिशु को रोगी छोड़ आये थे। उसी की चिन्ता ने उन्हें धर घेरा। बारम्बार उसी बच्चे की अशुभ कल्पना उनके मन में उठने लगी। तार देकर पूंछा कि क्या हाल है, पर जवाब का सब्र न था, एक नामी ज्योतिषी के पास गए, ग्रह दशा दिखाई और उन्होंने रंग ढंग देख पितलाया सा मुह बनाकर कहा—बच्चे पर

घोर संकट है, छाती में क़फ का रोग है, १३ तारीख़ तक बुरी दशा है। वचना कठिन है। उस कुसमाचार को संशोधन करके उन्होंने मुझे सुनाया कि उसे डबल निमोनिया हो गया है। विवश उन्हें विदा किया गया। वहाँ पहुँचकर उन्होंने ख़त लिखा— वच्चे को देखने की आशा न थी, भूखा प्यासा स्टेशन पर उतरा, पागल की भाँति तांगे में वैठकर घर पहुँचा, देखता क्या हूँ छोटे साहब माता की छाती से लगे दूध पी रहे हैं। देखते ही दोनों हाथ उठाकर हंस पड़े। अब दिलको तसल्ली हुई। चले आने का अफ़सोस है।

कहिये ! इस अन्ध विश्वास का और कुसंस्कार का भी कुछ ठिकाना है। सारी पृथ्वी की जातियों मे एक से एक वढ़कर कुसंस्कार फैले हुये हैं। और विज्ञान अभी तक उन्हे दूर करने मे बिल्कुल असमर्थ है।

---

# चौथा अध्याय

## अत्याचार

अन्धविश्वास के साथ क्रोध का खूब दोस्ताना है। क्योंकि जो आदमी अन्धविश्वासी हैं उनके पास युक्तियाँ नहीं। वे अपनी दुर्बलता को क्रोध में छिपाते हैं। उमर जो मुसलमानों का तीसरा खलीफा था एक आदर्श अन्धविश्वासी मुसलमान था। जो कोई भी उस से उसके धर्म में तर्क करता—उसका जवाब वह तलवार से देता था। वह एक भारी डीलडौल का आदमी था। उसका शरीर काला, आँखें लाल, और सिर बिलकुल सफाचट था। वह सदा एक चमड़े का कोड़ा अपने पास रखता था। और उससे बदमाशों और मुसलमानी धर्म की निन्दा करने वाले कवियों की मरम्मत किया करता था। एक बार वह जब युद्ध करने को ईसाइयों के किसी नगर पर गया था तो ईसाइयों ने उससे कुछ धर्म सम्बन्धी प्रश्न पूंछे इस पर उसने तलवार निकाल कर कहा—मेरा उत्तर सिर्फ यह तलवार है।

धार्मिक अत्याचारों को मेरे विचार में ईसाइयों ने सब से अधिक धैर्य और साहस के सहन किया है। ईसाइयों पर अत्याचार के पहाड़ टूट पड़े थे। सर्व प्रथम तो ईसा की मृत्यु के बाद यहूदियों ने और नीरो बादशाह ने उन्हे बड़े बड़े कष्ट दिये। इसके बाद जब प्रोटेस्टेन्ट सम्प्रदाय चला—तब पोपों ने उन्हे भयानक कष्ट दिये। यहाँ पाठको की जानकारी के लिये हम उन अत्याचारो का संक्षेप मे दिग्दर्शन करते हैं।

ईसा मसीह के चरणों में आज आधी दुनिया है। इन के समय मे बड़े विद्वत्तापूर्ण तात्त्विक लेखक नहीं थे। मसीह के पास न तलवार थी, न विद्या थी, केवल एक आत्मबल था। उनका उपदेश प्रेम का था। वे कहते थे कि एक परमेश्वर ही सर्वोपरि है। उस ज़माने में मूर्त्ति पूजा का प्राबल्य था। पर मसीह ने शान्ति।पूर्वक प्रचार किया कि ये पत्थर की प्रतिमाएं कदापि ईश्वर नहीं हैं। राजा और प्रजा के विरुद्ध यह आवाज़ थी। हजारों वर्ष के अन्धविश्वास के विरुद्ध यह घोषणा थी। इसके बदले में मसीह को अनेक कष्ट दिये गये, उसे पापी और विधर्मी कह तिरस्कृत किया गया। पर वह शान्ति, धर्म और सत्य की मूर्त्ति था। उसने अलौकिक धैर्य के साथ अत्याचार का मुकाबला किया। उसे तख्तो पर लटका कर उसके हाथ। पावों मे लोहे के कीले ठोक दिये गये और वह भगवान् से उन अत्याचारियों के लिये क्षमा माँगता हुआ शान्ति पूर्वक मृत्यु को प्राप्त हुआ। उसने केवल ढाई वर्ष उपदेश किया।

मसीह के बाद पावल ने ईसाई मत का प्रचार किया। उसे भी आश्चर्यजनक सङ्कट सहने पढे। पाँच बार यहूदियों की रीति से और तीन बार रोमियों की रीति से उसने कोड़े खाये। एक बार पत्थर वाह किया गया और चार बार उसकी नाव मारी गई। एक रात दिन वह समुद्र मे रहा और अन्त में मसीही धर्म पर विश्वास के अपराध पर मारा गया। इस धीरजवान् पुरुप ने मसीही धर्म का प्रचार बड़ी निर्भीकता और अदम्य उत्साह से किया और बड़े धैर्य और सहिप्णुता से सब कष्टों का सामना किया। उसने ऐशिया, यूनान, फिलिप्पी, थिसलिनी, विरिथ, इकिस और मिलित नगरों मे प्रचार किया और बहुत से शिष्य बनाये। अन्त में जेरूसलेम मे फिर पकड़ा गया और दो वर्ष कैसरिया नगर में कैदी रख कर रोम को भेजा गया।

उन दिनों रोम नगर संसार के बढ़े चढ़े नगरो में एक था। संसार भर के भाषा भाषी व्यापारी रोम के बाजारों मे चलते थे। मानो वह एक स्वयं छोटा सा जगत् था। इसका विस्तार बहुत अधिक था और यह सात पहाड़ों पर बसा हुआ था। उस मे ३० लाख आदमी रहते थे। एक हजार सात सौ अस्सी सरकारी इमारतें थीं। देवताओ के चार सौ से अधिक मन्दिर थे। जिनमे केपिटोल नामक यूपिटर देवता का मन्दिर जो कपिटोली नामक पहाड़ी पर बना था, बड़ा विशाल था और इसके ऐश्वर्य की बडी प्रसिद्धि थी। उसकी लागत एक करोड़ रुपये कूते जाते थे। रोम के बादशाह ने ऐसी इस महानगरी में भयङ्कर

आग लगा दी और दोष मसीही प्रचारकों पर लगा दिया, निदान प्रजा ने उनका बड़ी निर्दयता से वध करना शुरू किया इसी धर्म युद्ध में पावल के प्राण गये।

याकूब मसीह का भाई था और जेरूसलम में मसीही धर्म का प्रचारक था। रोम के उपद्रव के समय ही उस पर कोप पड़ा। वह जब न्यायालय मे पेश किया गया तो उसने वीरतापूर्वक कहा—'यीसूख्रीष्ट परमेश्वर के दाहिने हाथ बैठा है और आकाश के मेघों पर चढ़कर फिर आवेगा।' इस बात पर उसे पत्थरों से हलाल कर डालने का दण्ड दिया गया। पत्थरो की झड़ी जब उस पर पड़ने लगी तब उसने तनिक अवसर पाकर पुकारकर कहा—'हे पिता! इन्हें क्षमाकर, क्योंकि ये नहीं जानते कि ये क्या करते हैं।' तभी एक सोटे की भारी चोट खाकर वह गिर गया।

शिमियोन जेरूसलम का धर्माध्यक्ष था। जब यह पकड़ा गया तब १२० बरस का बुड्ढा था। उसने कितने ही दिन तक कोड़े खाये पर वह न मरा। अन्त में तंग होकर हत्यारो ने उसे क्रूस पर चढ़ा दिया।

इग्नाट्रिथ ट्राजन अन्तैखिया नगर का मण्डलाध्यक्ष था। शिमियोन के ३ वर्ष बाद ईसाई होने के अपराध मे प्राणघात करने को रोम नगर मे पहुँचाया गया। उसने रोम के अधिकारियो को चिट्ठी लिखकर कहलाया—'सूरिया से रोम तक मैं जंगली पशुओ से लड़ता चला आता हूँ। मैं दस योद्धाओ के साथ जंजीर से कसा हुआ चलता हूँ। और मै जैसे नित्य उनकी भलाई करता हूँ वैसे

मेरे विरुद्ध उनका कोप बढ़ता है। वे चाहे तो मुझे सिंहो के आगे फेंके, चाहे क्रूस पर चढ़ावे, चाहे मेरे अंग को काटे, यदि मै प्रभु के नाम पर आनन्दित हूँ तो उन पीड़ाओ से क्या होगा ?'

रोम मे पहुँचने पर वह लोगों के सामने ही अजायबघर के जंगली पशुओ के सामने डाला गया। जब उसने सिंहो को गर्जते हुए सुना तो कहा कि 'मै प्रभु मसीह का फटका हुआ गेहूँ हूँ, जब तक जंगली पशुओ के दांत से न पीसा जाऊं तक तक रोटी न बनूंगा। सिह ने झटपट उसे फाड़ डाला। उसके बाद उसकी थोड़ी सी हड्डियाँ जो बच रहीं वे अन्तैखिया मे गाड़ दी गई।

प्लूकार्प स्मूर्ना नगर का सन् १६७ मे मण्डलाध्यक्ष था और योहन प्रेरित का शिष्य था। इसे ईसाई होने के अपराध मे जीते जलाये जाने की आज्ञा हुई। तब इसकी उम्र ८० वर्ष की थी। लोगों ने दया करके उसे समझाया कि अपना विश्वास त्याग दो। तो उसने कहा कि 'मैंने चार कोड़ी छै वर्ष, प्रभु मसीह की सेवा की है, और उसने कभी मेरा अपराध नही किया तो जिसने मोल देकर मुझे निस्तार दिया है मैं क्योंकर उसका विश्वासघाती बनू।' जब वह इंधन के निकट खड़ा हो प्रार्थना कर चुका, तब आग सुलगाई गई। बड़ी २ लपटें उठी पर आश्चर्य था कि वह जला नहीं। पीछे वह तीर से वेधकर मारा गया और उसकी लोथ आग मे फेंक दी गई।

ब्लाडीना दासी बड़ी सुकुमार और दुर्बल थी। ईसाइयो को भय था कि वह कष्ट पाकर अवश्य विचलित हो जायगी। पर जब

उस पर प्रातः काल से लेकर संध्या तक मार पड़ी—यहाँ तक कि उसकी चमड़ी के धुर्रें उड़ गये, शरीर ऐंठकर कमान हो गया और जगह जगह से ऐसा क्षत विक्षत हो गया कि हत्यारों को उसके जीते रहने पर आश्चर्य होता था। पर वह अन्तिम सांस तक कहती गई कि 'मैं ईसाई हूँ।' अन्त में उसे हाथ फैलाकर एक खंबे से बांध दिया और पशु छोड़ दिये कि फाड़ डालें, पर पशु उसे सूंघकर चले गये। कदाचित् उन्हे दया आ गई हो। तब उसे अगले दिन के लिये रख छोड़ा। दूसरे दिन जब वह फिर मरने के लिये बुलाई गई तो आनन्द से कदम बढ़ाकर वध स्थान पर गई। आखिर एक जाल में लपेट कर उसे सांड़ के आगे डाला गया और इस तरह उसका अन्त हुआ।

परपिट्ठ एक २२ वर्ष की विवाहिता स्त्री थी। उसकी गोद में एक छोटा बच्चा था। जब उसे ईसाई होने के अपराध में वध की आज्ञा दी तो प्रथम उसका बालक छीनकर क्रूरता से मार डाला गया। फिर उसे वध स्थान पर ले चले। उसने निर्भय होकर मृत्यु का सामना किया। उसके वृद्ध पिता ने स्नेह वश उसे विचलित करना चाहा परन्तु उसने बड़ी वीरता पूर्वक कहा—'पिता, शान्त हो, यह धर्म युद्ध क्या पीछे हटने का समय है। आत्मा में बल आने दो—ईश्वर के लिये इसमे विघ्न मत करो।' इतना कह कर वह वध स्थान पर आ खड़ी हुई और पशुओ से फाड़ डाली गई।

लिकस्त सन् २६० में रोम की ईसाइयों की मण्डली का अध्यक्ष लिकस्त नाम का मारा गया। जब नगर के अधिकारी ने सुना कि मण्डली के पास बड़ी भारी धन सम्पति है तो लौरिन्तिय नामक प्रधान सेवक को बुलवाकर उसने आज्ञा दी कि सब धन हाज़िर करें। उसने कहा—सब धन सम्पति को संभालने और उसका बीजक बनाने के लिये मुझे तीन दिन का अवकाश दीजिये।

तीसरे दिन वह समस्त रोम के कंगालों को इकट्ठा कर प्रधान के महल में आ हाजिर हुआ, और प्रधान से कहा—कि हमारे प्रभु की सम्पत्ति को संभालियेगा। आपका सारा आंगन सुनहरे पात्रों से भरा पड़ा है। प्रधान ने बाहर आकर जब कंगालों का झुण्ड देखा तो आपे से बाहर होगया। और उसने ज्वालामय नेत्रो से उसकी ओर देखा—लौरिन्तिय ने कहा—आप क्रोधित क्यो होते हैं आप जिस सोने को चाहते हैं वह धरती की एक साधारण धातु है जो मनुष्यों को समस्त पापो मे फंसाती है। वास्तविक ईश्वर का धन तो यही है। देखिये, कितने मणि, रत्न, स्वर्ण मुद्रा जगमगा रहे हैं। ये कुमारिकाये और विधवाये बड़े बड़े रत्न हैं। प्रधान ने डपट कर कहा—मुझसे ठट्ठा करता है, ठहर! तूने शायद मरने पर कमर कसली है। उतार कपड़े। उसे नंगा करके लोहे की बड़ी झंझरी पर लिटाकर धीमी आंच से भूनना शुरू किया। वह धैर्य पूर्वक एक करवट भुनता रहा—तब उसने प्रधान को पुकार कर कहा—'यह पंजर तो पक चुका, अब दूसरी कर्वट भुनवाइये। दूसरी कर्वट लेने पर जब उसका जीवन

थकित हुआ तो उसने रोम के निवासियों के लिये सुख और आरोग्य का आशीर्वाद मांगा और सदा के लिये मृत्यु की गोद में सो गया।

इसी वर्ष कैसरिया नगर में कूरिल नामक एक छोटा-सा बालक रहता था। वह ईसा का नाम नित्य लेता था। इस के लिये उसके साथी लड़कों ने मारा, बाप ने घर से निकाल दिया, अन्त में वह रोम के न्यायाधीश के पास पहुँचाया गया। न्यायाधीश ने उसे समझा कर कहा—"बच्चे, तू बड़ा सुकुमार है, तू यह कैसा पाप करता है कि मसीह का नाम लेता है? उसे छोड़ दे मैं तुझे तेरे बाप के पास भेज दूंगा और समय पर तू उसकी अतुल सम्पत्ति का अधिकारी बनेगा।"

परन्तु बालक ने तेज-पूर्ण स्वर में कहा—"आपकी इस कृपा के लिये धन्यवाद! पर मैं परमेश्वर के नाम पर कष्ट भोगने में सुखी हूँ, प्रभु मसीह ने भी कष्ट भोगे हैं, मुझे घर से मोह नहीं है, क्योंकि मेरे प्रभु का घर इससे उत्तम है और न मुझे मरने का डर है, क्योंकि प्रभु का उपदेश है कि मृत्यु ही उत्तम जीवन देता है।"

न्यायाधीश उसके उत्तर से दङ्ग हो गया। उसने डराने के लिये उसे वध-स्थल पर ले जाने की आज्ञा दी। न्यायाधीश को आशा थी कि बालक भयङ्कर आग को देख कर डर जायगा। पर जब वह लौट कर भी वैसा ही सतेज और निर्भीक बना रहा तो न्यायाधीश बड़े विचार में पड़ा। वह दया-वश उसे मारना

न चाहता था। उसने फिर उसे समझाया। बालक ने कहा—"शीघ्र अपनी तलवार का काम खतम कीजिये, मैं प्रभु के पास जाऊं। यह द्विविधा का जीवन मुझ से एक क्षण भी नहीं सहा जाता।"

जो लोग आस पास खड थे, रोने लगे। उसने सब से उत्साह-पूर्ण वाक्यों मे कहा—"खेद है कि तुम नहीं जानते कि मैं कैसे सुन्दर नगर को जाता हूँ। इस बात को तुम जानते तो निश्चय आनन्द मानते।" इतना कह वह बड़े आनन्द से वध-स्थल की ओर गया।

सन् १६४१ ईस्वी में आयर्लैंड में जब ईसाई लोग पोप के धर्म को छोड़कर प्रोटेस्टेन्ट होने लगे तब पोप ने फतवा दे दिया था कि "तमाम आदमी जो प्रोटेस्टेन्ट हो गये हैं, मार डाले जावें।" उस घोषणा के आधार पर लगभग दो लाख ईसाई बड़ी निर्दयता से मार डाले गये थे। इस महावध की खबर सुनकर पोप ने आयर्लैंड में एक बड़ा भारी उत्सव किया था।

ड्यूक आफ आलवा ( Duke of Alwa ) जो कि उस समय नैदरलैण्ड ( Netherland) का गवर्नर था, उसने सहस्रों जल्लाद नौकर रख छोड़े थे जो प्रोटेस्टेन्टों को कत्ल किया करते थे। दो वर्ष के अन्दर उन्होंने ३६ हजार ईसाइयों को मार डाला था। जो गाँवों और बस्तियों में बच रहे थे उनपर अतिरिक्त टैक्स लगाकर यह अत्याचारी चार करोड़ रुपया प्रति वर्ष वसूल किया करता था। इसका पोप के दरबार में बड़ा आदर था।

पोपों ने एक गुप्त समाज पहले पहल स्पेन देश में बनाया, फिर इटली मे और पीछे अन्य देशों में भी। इसका नाम इनकिजिशन ( Inquisition ) अर्थात् कसने का समाज था। इसमें अनेक प्रकार के भयानक शिकंजे मनुष्यों को कसने या उनके अंगों को काटने के लिये रक्खे गये। कोई स्त्री, पुरुष या बालक यदि इस अपराध में पकड़ा गया कि वह पोप का विरोधी है—प्रोटेस्टेन्ट है—तो उसे उसमें कसते थे—कष्ट देकर सब भेद पूंछते थे। इसके मेम्बर रात को लोगो के घर में घुस जाते और उन्हें सोते हुये उठा लाते तथा इसमे कस देते थे। इसके सिवा जो लोग इन शिकंजों में दबने से कई दिन तक भी न मरते थे और न पोप के धर्म को स्वीकार करते थे उन्हें जीता जला दिया जाता था। एक टोलेडो ( Toledo ) नामका बिशप था जो प्रोटेस्टेन्ट हो गया था। उसने यह उपदेश दिया था कि पोप मे क्षमा कराने की शक्ति नहीं है। तुम्हारे प्रभु मसीह का प्रायश्चित ही काफी है। इस अपराध मे उसे इस सभा ने १८ वर्ष तक जेल मे रक्खा था। यह हत्यारी सभा सन् १४८१ से सन् १८०८ तक ३२७ वर्ष तक अखण्ड रूप से चलती रही और इस बीच में इसने ३ लाख ४१ हज़ार २१ ( ३४१०२१ ) प्राणियों को वध किया जिनमे ३२ हज़ार के लगभग जीते जलाये गये, २ लाख ९१ हजार ४५६ अर्थात कुछ कम ३ लाख ऐसे महा दुःख और कष्ट में डाले गये जो बयान से बाहर हैं १७॥ हज़ार ऐसे थे जो या तो क़ैद मे मरे या निकल भागे—उनके चित्र बनाकर जला दिये गये कि लोग डरें।

आरविन साहब (Arvina) नामक एक विद्वान् ने हिसाब लगाया है कि—

१—पोप जूलियस ( Julius ) के राज्य-काल में ७ वर्ष के भीतर दो लाख क्रिस्तान मारे गये।

२—फ्रांस मे पोपों ने ३ मारा में २ लाख ईसाई मारे।

३—फिर उन्होंने वालदेन्सी और आलबीगेन्सी ( Waldenses and Albigenses ) क्रिस्तानियों मे १० लाख आदमी क़त्ल किये।

येसुवीत समाजियों ( The Teswits ) के तीन वर्ष के बीच नौ लाख ईसाई मारे गये थे। ड्यूक ऑफ आलावा की आज्ञा से ३६ हज़ार ईसाई मारे गये। इस प्रकार धार्मिक अत्याचार की भेंट निरपराध ५ करोड़ ईसाई स्त्री बच्चे बूढ़े जवान मार डाले गये।

हज़रत मुहम्मद ने इस्लाम धर्म की नीव डाली। आरम्भ में उन्हें सफलता न मिली। उन्होंने तलवार को धर्म का माध्यम बनाया। उन्होंने घोषणा की—

मेरे धर्म के प्रचारकों की तर्क के झगड़े में न पड़कर तलवार पर ही भरोसा करना चाहिये जो आदमी मेरा धर्म स्वीकार न करे या उस पर सन्देह करे उसका सिर काट लेना चाहिये। मेरे धर्म में तलवार ही सब कुछ है। जो कोई धर्म युद्ध में मरे मारेगा बहिश्त पावेगा, जहाँ शराब की नदियाँ, उत्तम मांस के पकवान और स्त्रियां तथा गुलाम मिलेंगे।

मुहम्मद साहेब ने तलवार के ज़ोर पर बहुत शक्ति पैदा करली और मृत्यु के समय १ लाख के लगभग उनके अनुयायी थे। सारे अरब में इस्लाम धर्म फैल गया था, मुहम्मद साहेब की कड़ी आज्ञा थी कि सारे अरब जो मेरे धर्म को अस्वीकार करें उसे क़त्ल करदो, भाइयों, मित्रों और सम्बन्धियों का भी लिहाज़ न करो। मन्दिरों तक में किसी को शरण पाने पर भी लिहाज़ न करो। उसने अपने जीवन में भी यमन और शाम देशों पर सेनायें भेजी।

उनकी मृत्यु के बाद ख़लीफ़ा अख्तर ने तुरन्त सारे अरब से सैन्य संग्रह की और उसके चार भाग करके दमिश्क, शाम, फिलस्तीन और ईरान पर चढ़ाई कर दी। इन सेनाओ मे लगभग ८० हजार मुसलमान सिपाही एकत्र किये गये और उन्होने शाम दमिश्म की ईंट से ईंट बजा दी। ऐसे अत्याचार और निर्दयता से मार काट की कि देश का देश कुचल दिया गया। शाम का बादशाह २ लाख सेना सहित नष्ट भ्रष्ट कर दिया गया। इस मुहिम के दौरान में एक बार ऐसा हुआ कि खलीद सेनापति ४००० सवार लिये धावा मार रहा था। मार्ग में उसने कुछ राहगीरों को जा पकड़ा जो नदी किनारे खाना बना रहे थे। स्त्रियाँ भोजन बना रहीं थीं, बच्चे इधर उधर खेल रहे थे, पुरुष कपड़े सुखा रहे थे। ख़लीद ने उन्हें लूट कर क्रूरता पूर्वक काट डाला। सुन्दरी स्त्रियों को कैद कर लिया। शाम के बादशाह की बेटी भी उन में कैद कर ली गई। जब उसका परिचय प्राप्त

हुआ तो खलीद ने घमण्ड से कहा—जाकर अपने बाप से कह कि इस्लाम धर्म स्वीकार करले वरना मैं उसका सिर काटने आ रहा हूँ और उसे छोड़ दिया ।

इसके बाद ख़लीफा उमर ने अपने शासन काल की ग्यारह वर्ष की अवधि मे शाम, मिश्र और पैलस्टाइन तथा ईरान को पूर्णतया फतह कर लिया था। इस ख़लीफ़ा ने ३६ हजार नगर और क़िले काफिरों से छीने, ४० हज़ार गिर्जे और मन्दिर ढहाये और लगभग ८ लाख स्त्री बच्चे और पुरुष क़त्ल किये । इन में एक लाख पारसी थे। फारिस के बादशाह का एक डब्बा जवाहरात का सेना के हाथ लगा था जिसे ख़लीफा के हुक्म से बेच कर फौज में बांट दिया गया । यह डब्बा ३ लाख बीस करोड़ रुपये मे बिका। उस समय ४० हज़ार सेना वहाँ थी, सब को अस्सी अस्सी हज़ार रुपये बाँट दिया गया । इसी ख़लीफा ने पृथ्वी का महान् नगर सिकन्दरिया और संसार का अद्भुत पुस्त-कालय नष्ट किया। सिकन्दरिया की नीव बादशाह सिकन्दर ने डाली थी—वह नगर एशिया और योरोप के व्यापार का प्रमुख केन्द्र था ।

इसके बाद उस्मान ख़लीफा हुये। उसने फारिस के मुल्क पर चढ़ाई बोल दी। वहाँ के बादशाह यज्दगुर्द की बाबत ख़लीफा उमर कह गये थे कि उसे जिन्दा न छोड़ना । इस ख़लीफ़ा ने अनायास ही चार हज़ार वर्ष पुराने उस राज्यवंश और देश को सदा के लिये विध्वंस कर दिया। यह ११ वर्ष तक ख़लीफ़ा रहा ।

यह नगर यूनानी इञ्जिनियरों ने बड़ी सावधानी से बनाया था और उस में चार हजार महल, पाँच हज़ार स्नान घर, चार सौ नाट्यशालाएं, बारह हज़ार बाग़ और अन्यों के अलावा चालीस हज़ार यहूदी करोड़ पति थे। इस में एक महान् पुस्तकालय था जो अजायबघर के नाम से मशहूर था। इसमें पृथ्वी भर की दश लाख पुस्तके संग्रहीत थीं जिन मे ऐसे ग्रन्थ भी थे जिनका एक एक का मूल्य पैंतालीस हज़ार रुपये तक था।

जब यह नगर मुसलमानों ने विजय किया तो खलीफा से पूंछा गया—कि इस पुस्तकालय को क्या किया जाय ? तो उसने उत्तर दिया—अगर ये किताबें कुरआन के अनुकूल हैं तो इनकी आवश्यकता नहीं—क्योंकि क़ुरआन ही काफी है। और यदि उसके विपरीत है तो भी उनकी ज़रूरत नहीं। अतः सब पुस्तकों को नष्ट कर दो। मुसलमान सेनापति ने पाँच हज़ार हमामों को वे पुस्तकें बांट दीं जहाँ वे इन्धन के स्थान पर जलाई गईं और इस प्रकार ६ मास तक उन से हमाम गर्म किये गये।

भारतवर्ष में मुस्लिम आक्रमण कारियों के अत्याचार भी कम रोमाञ्चकारी नहीं। गुलाम वंश के कुतुबुद्दीन ऐबक ने हांसी, दिल्ली, मेरठ, अलीगढ़, रणथम्भोर, अजमेर, ग्वालियर, कालिंजर और गुजरात मे हाहाकार मचा दिया था। हजारों मन्दिर जमीदोज़ कर दिये गये, और लाखो स्त्री पुरुषों को गाजर मूली की भांति काट डाला गया। इसके गुलाम—मुहम्मद ने काशी के हज़ारों मन्दिरो को ढहा दिया और बिहार, बङ्गाल मे पाल और

सेन वंशीय राजाओं के राज्योको विध्वंस कर दिया। बारह हज़ार बौद्ध साधुओ के सिर काट लिये और उनका अप्रतिम ग्रन्थागार भस्म कर दिया। उन्होंने अलतमश, के प्रसिद्ध मन्दिर को ढहा दिया और करोड़ो रुपये की सम्पदा लूट ली।

जलालुद्दीन फिरोज़शाह खिलजीने जैसलमेर पर आक्रमण किया। वहाँ का राजा मारा गया, नगर विध्वंस कर; दिया गया और रानी को चौबीस हज़ार राजपूतानियों के साथ जल कर लाज बचानी पड़ी। उसका भतीजा अलाउद्दीन दक्षिण तक बढ़ गया और देवगढ़ के राजारामदेव यादव से विश्वासघात करके उसे मार डाला, राजभवन लूट दिया मन्दिर ढहा दिये और करोड़ो रुपये की सम्पदाएं छीन ली। इस के बाद जैसलमेर चित्तौर और गुजरात पर जिहाद की चढ़ाई की। जैसलमेर में सोलह हज़ार और चित्तौर मे तेरह हज़ार स्त्रियां भस्म हो गईं। गुज़रात के राजा की रानी और राजकुमारी अलाउद्दीन के हाथ लगी और उन्हे बलपूर्वक अपनी स्त्री बना लिया गया।

इस बादशाह ने हिन्दुओं की यह दुर्दशा कर रखी थी कि कोई हिन्दू सवारी के लिये घोड़ा न रख सकता था, न शस्त्र धारण कर सकता था, न बढ़िया कपड़े पहन सकता था, एक बार उसने काज़ी से पूंछा कि हिन्दुओ के लिये क्या कानूनी अधिकार हैं तो उस ने कहा :—

"हिन्दुओं का नाम ख़िराजगुज़ार है, जब मुसलमान हाकिम उससे चांदी मांगे तो उसे वे उज्र हाथ जोड़ कर हाकिम

को चांदी की जगह सोना भेंट करना चाहिए । यदि मुसलमान उसके मुंह में थूकना चाहे या मैला डालना चाहे तो उन्हें अपना मुंह खोल देना चाहिये कि मुसलमान को तकलीफ न हो । क्योंकि खुदा ने हिन्दुओं को महा नीच और घृणित बनाया है।

इसके बाद उसने बादशाह से कहा—"आपके राज्य मे काफिरों की यह दुर्दशा हो गई है कि उनके स्त्री बच्चे मुसलमानों के द्वार पर रोते और भीख मांगते फिरते हैं । इस शुभ काम के लिये खुदा आपको जन्नत न भेजे तो मैं ज़िम्मेदार हूँ।

पाठक इस धर्म गुरू की भयानक वृत्तियो से आप अनुमान लगा सकते हैं कितनी भयानक है।

मुहम्मद तुग़लक ने जिहाद में इतना रक्तपात किया कि लाखों आदमियों को गाजर मूली की भाँति कटवा डाला। नाक कान कटवाना, आँखें निकलवाना, सिर मे लोहे की कील ठुकवाना, आग मे ज़िन्दा जलवाना, आरे से चिरवाना, खाल खिचवाना, हाथी से कुचलवाना, सिंह से फड़वाना, सांप से डसवाना, यह इस व्यक्ति की मनोरंजक सजाये थीं।

फ़ीरोज़शाह तुग़लक ने नगर कोट को विजय करके गौ मांस के टुकड़े तोवड़ों मे भरकर हिन्दुओ के गले में लटकवा दिये थे। और उन्हें बाज़ार में फिरा फिराकर खाने की आज्ञा दी थी। जिसने इंकार किया उसका सिर काट लिया गया था। फ़ीरोज़शाह जब जम्मू गया और वहाँ का राजा उससे मिलने

आया तो उसके मुंह में उसने गौ मांस ठुसवा दिया। तमूर लंगड़ा जहाद का झण्डा ले ९२ हजार सवार लेकर लूटमार और कतल करता आया और भटनेर में १ घण्टे मे १० हजार स्त्री पुरुषों को काट डाला। यहाँ से यह दिल्ली पहुँचा और १ लाख हिन्दुओ के सिर काटकर इसने ईद की नमाज पढ़ी। तुजुक तैमूरी मे लिखा है कि इसके प्रत्येक सिपाही ने १५।१५ हजार हिन्दू मारे। यहाँ से वह मेरठ पहुँचा और हजारों स्त्री पुरुषों को क़तल किया और हजारों को कैद किया। प्रत्येक सिपाही के हिस्से में बीस से सौ कैदी तक आये। वहाँ से वह हरिद्वार गया, जहाँ गंगा का पर्व था। वहाँ लाखो यात्रियो को कत्ल कर उनके ख़ून से गंगा जल को लाल कर दिया।

सिकन्दर लोदी के अत्याचार प्रसिद्ध हैं बाबर ने जब फतहपुर सीकरी को विजय किया तब इतने हिन्दुओं को कत्ल कराया था कि उसके तम्बू के सामने ख़ून की नदी बह निकली थी। औरंगजेब के अन्ध धर्म के अत्याचार जगत प्रसिद्ध हैं। इसने असंख्य मन्दिर ढहाये, कुरुक्षेत्र मे लाखों मनुष्यों को मार कर ख़ून की नदी बहाई, गुरू तेगबहादुर के एक शिष्य को आरे से चिरवाया, दूसरे को खौलते तेल मे डालकर औटाया, स्वयं गुरू का सिर कटवाया। सत नामधारी साधुओं को कत्ल करा दिया।

अंग्रेजी अमलदारी में यद्यपि इस प्रकार के अत्याचारों के मौके नहीं मिलते परन्तु धार्मिक अन्ध विश्वास के कारण ही

मुसलमानों ने मुलतान, मलावार, अजमेर, सहारनपुर, दिल्ली, गोंडा, कोहाट आदि स्थानों मे हिन्दुओं पर अत्याचार किये हैं।

जहाद की युद्ध यात्रायें करनी इस्लाम धर्म की धार्मिक आज्ञाये हैं। सूरावकर में लिखा है—"जो मुसलमान जहाद में मारा जाय उसे मुर्दा न समझना चाहिये, सूरानिसा मे लिखा है—"काफिरों को मित्र मत वनाओ और यदि वे मुसलमान न हो जायं तो उन्हें मार डालो।" सूरावकर मे एक स्थान पर लिखा है—"जिस जगह काफिर को देखो मार डालो और उसे घर से निकाल दो।"

प्राचीन भारत के धर्म संघर्ष पर भी एक दृष्टि डालिये। बुद्ध की मृत्यु के ढाई सौ वर्ष के अन्दर उस समय के हिन्दू धर्म को भारत से निकालकर वौद्धों ने अपना एकाधिकार कर लिया था। परन्तु पुरोहितों की ओर से वरावर उनके विपरीत विद्रोह की आग सुलगती ही रही। धीरे धीरे प्रतिमा पूजन हिन्दू और वौद्ध दोनो में प्रचलित हुआ, फिर वैष्णव, शैव, शाक्त सम्प्रदाय वढ़े और सवने मिलकर वौद्ध धर्म को निकाल वाहर किया। अपने काल में वौद्धों ने वड़े वड़े भयानक अत्याचार किये थे। वल पूर्वक नागरिकों की सम्पदा वे हरण करते, उनके उत्तराधिकारियों को भिक्षु वनाते और न जाने क्या क्या अन्धेर करते थे। अन्त में हिन्दुओ ने वौद्धों को नगर से वाहर मरघटो में रहने को विवश किया। और पुरोहितों और पण्डो के अत्याचार पूर्ण जीवन फिर उत्पन्न होगये।

आज भी धर्म सम्बन्धी अत्याचार वैसे ही बने हुये हैं। धार्मिक अत्याचारों का एक प्रमाण तो यह है कि आज छः करोड़ अछूतों को हिन्दुओं ने पैरों में बल पूर्वक कुचल रक्खा है। उन की स्त्रियां, बच्चे, बुजुर्ग किसी को भी उन्नत होने देना अपराध समझा जा रहा है। यह धार्मिक अत्याचार ही है कि निकम्मे मूर्ख, ठग, भिखारी ब्राह्मण—सिर्फ ब्राह्मण जाति में जन्म लेने के कारण श्रेष्ठ समझे जाते और अन्य जाति के श्रेष्ठ पुरुष नगण्य समझे जाते हैं। यह धार्मिक अत्याचार ही है कि करोड़ों विधवाएं बचपन से वृद्धावस्था तक में ही मृतपति के नाम को रोती हैं जिसे उन्होंने कभी देखा तक भी नहीं।

भविष्य में ये धार्मिक अत्याचार नहीं जिन्दा रहने पावेंगे। इन धर्म ढकोसलों को नष्ट करके प्रत्येक मनुष्य को आजाद होना होगा। अछूतों, विधवाओं, ग़रीबों, ब्राह्मणों और शूद्रों को मनुष्य के सब अधिकार मिलने चाहिये। और उन्हें हर तरह उन्नत होने का अवसर प्राप्त होना चाहिये।

---

# पांचवां अध्याय

## हत्या

कुछ दिन पूर्व देशाटन करते हुए मुझे श्री वैधनाथ धाम जाने का अवसर प्राप्त हुआ। उस दिन विजया दशमी थी। मन्दिर मे बहुत से बाहर के यात्री आए थे। हम लोग स्नान आदि से निवृत्त होकर पण्डे के साथ मन्दिर को चले। ज्योंही हमने मन्दिर के प्राङ्गण में प्रवेश किया कि देखा, एक व्यक्ति कुछ विचित्र सी वस्तु केले के पत्ते मे लपेटे बड़ी स्वच्छता से लिये जा रहा है। वह ब्राह्मण था और जनेऊ गले मे डाला था। तिलक भी सारे अङ्ग पर लगा था। मेरे पास बालक था उसने पूंछा यह क्या चीज़ है? मैं स्वयं भी उसे कोई अद्भुत फल समझा—पर ज्योंही वह निकट होकर गुज़रा तो मैंने देखा कि वह किसी बकरे की दो टांगें थी।

मैंने चौकन्ना होकर पण्डे से पूंछा कि यह क्या है ? उसने कहा—माई का भोग है । मन्दिर के विशाल प्राङ्गण में आकर जो देखा उसे देख कर आँखें खुल गईं । मैंने अपनी आँखो से जीवित पशु का हनन इतने निकट से कभी नहीं देखा था, पर वहाँ सन्मुख मैंने देखा कि यथार्थ नाम खून की नदी बह रही है और सैकड़ो धड़ इधर उधर तड़प रहे हैं । और एक एक क्षण में खटाखट हो रही है। इतना अधिक रक्त एक बारगी ही देखकर और ऐसा भयानक दृश्य देख कर मेरी पत्नी और बालक तो इस तरह भयभीत हुये कि मैंने समझा कि वे बेहोश होजावेंगे । मैं स्वयं भी बहुत ही विचलित हो उठा, पर तुरन्त मैं एक क़दम और आगे बढ़ गया और ग़ौर से वह अभूतपूर्व दृश्य देखने लगा ।

मन्दिर का प्राङ्गण बहुत विशाल था। उसमे पचास हज़ार मनुष्य खुशी से समा सकते थे। और उस समय पन्द्रह बीस हज़ार मे कम स्त्री पुरुष वहाँ न होंगे। हठात वेग से खाण्डा पड़ता और धड़ रक्त का फव्वारा छोड़ता हुआ धरती पर तड़पने लगता सिर को मन्दिर के चबूतरे पर खड़ा हुआ पुजारी रस्सी के सहारे फुर्ती से ऊपर खींच लेता। पाँच आने पैसे, एक नारियल और कुछ पुष्प एक दोने मे रखकर सिर के साथ पशु के स्वामी को और देने पड़ते तब यह स्वयं जाकर सिर को देवी की भेंट कर सकता था। वहां से उसे दोने में प्रसाद मिलता । वह बाहर आ कर अपने पशु का धड़ खींच कर एक ओर ज़रा हट कर बैठ

जाता और उसकी खाल उधेड़ना शुरू करता। पण्डे लोग भी जुट जाते और वहीं उसका खण्ड खण्ड करके हिस्से बाँट लिये जाते ।

मन्दिर मे चारो ओर यही बूचड़खाना फैला हुआ था। मेरे पैरों में मानों लोहे की कीलें जकड़ दी गई थी । मैं लगभग ८ या ८॥ बजे मन्दिर मे घुसा और एक बजे तक जब तक कि वधिक अपना काम करता रहा, वहीं खड़ा रहा। मेरी पत्नी और साथी लोग हताश होकर एक तरफ हट कर बैठ गये थे । मैंने हिसाब लगा कर देखा कुल मिला कर लगभग बारह सौ बकरे वहाँ मेरे सन्मुख काटे गये और तीन या चार भैंसे। भैंसों के सिर काटने, उनके तड़पने, उनके सिर को यूप मे फंसाने का दृश्य अत्यन्त भयानक और राक्षसी था आज भी मैं उस दृश्य को याद करके भयभीत हो जाता हूँ। यह अनिवार्य था कि एक ही प्रहार में सिर कट जाय और वह सिर धरती में न गिरने पावे ।

मैंने मन्दिर की मूर्त्ति नहीं देखी । मैंने लौट कर स्नान किया और धर्मशाला से सामान उठा स्टेशन की राह ली। उस पाप पुरी में हम लोग अन्न जल ग्रहण न कर सके ।

वहाँ मैंने मछलियों के खुले बाजार देखे । आंगन की एक ओर शिवजी का मन्दिर था और दूसरी ओर देवी का। दोनों मन्दिरों की कलशों पर बहुत सी लाल रंग की कत्तरे बंधी थीं। जिनका एक सिरा इस मन्दिर के कलश मे और दूसरा दूसरे के कलश में था। देवी के मन्दिर का चबूतरा इतना ऊंचा

था कि खड़े मनुष्य के गर्दन तक आता था। उसी के सामने एक काष्ट का यूप गढ़ा था जिसमें एक गढ़ा इस भाँति किया गया था कि उसमे पशुकी गर्दन आसानी से आ सके। गर्दन फंसाकर एक छिद्र द्वारा लोहे के एक सींखचे से उसे अटका दिया जाता था। चबूतरे पर एक आदमी हाथ में एक छींका जैसी वस्तु रस्सी के सहारे पकड़े खड़ा था। बधिक ब्राह्मण था, और वह स्नान कर तिलक छाप लगाये स्वच्छ जनेऊ पहिने हाथ में खांडा लिए खड़ा था। प्रत्येक जीव की हत्या करने की उसकी फीस एक आना थी। इकन्नियों की उस पर वर्षा हो रही थी, उसने अपनी धोती में एक पोटली बाँध रक्खी थी जिसमे वह उन इकन्नियों को डाल रहा था। लोग अपने अपने पशुओं को कोई धकेल कर, कोई कन्धे पर, कोई रस्सी द्वारा खींचकर और कोई मारता हुआ ला रहा था। मैंने भली भाँति से देखा—कि प्रत्येक पशु अपनी असल मृत्यु को समझ रहा था और वह भय से कम्पित और अश्रुपूरित था। सब पशु आर्तनाद कर रहे थे। कटे हुये सिरो के ढेर और फड़कती हुई लाशों को देख के मूर्छित से होकर गिरे पड़ते थे। प्रत्येक आदमी की इच्छा पहिले अपना पशु कटाने की थी और प्रत्येक व्यक्ति आगे बढ़कर अपनी इकन्नी बधिक के हाथ मे थंभा देना चाहता था। वधिक इकन्नी टेंट मे रखता और पशु के स्वामी पशु को यूप के पास धकेलते, वधिक का सहायक फुर्ती से उसकी गर्दन यूप में फंसाकर यूप के छेद मे लोहे का सरिया डालता और छींका उसके मुख पर लगा देता।

मन्दिर के एक स्थान पर स्त्रियाँ दोनों में कुछ अद्भुत घिनौली वस्तु लिये बैठी थीं। सड़ी हुई लीची को छील कर रखने से जैसी आकृति होती है, वैसी वह चीज़ थी, पूंछा तो कहा—'आँखें हैं' अर्थात् मरे हुये पशुओं की की आँखें निकाल कर एकत्र की गई हैं। पूंछा कि इनका क्या होता है ? कहा—खाते हैं।

मैंने इस घटना से दस वर्ष पूर्व जयपुर आमेर की शिलादेवी के आंगन मे वध हुये वकरे को देखा था, और विन्ध्याचल के मन्दिर में साधारण दृश्य देखा था—पर ऐसा भयानक रोमांचकारी वूचड़खाना, और खुले आम पशुओं का बध इतनी अधिक संख्या मे मैंने नहीं देखा। मेरी इतनी अभिरुचि देखकर पण्डे ने मुझे भी एक वकरा माई की भेंट करने को प्रोत्साहित किया। और कहाँ से वह सस्ता बकरा ले आवेगा यह भी उसने बताया।

वहाँ से मै कलकत्ते गया। वहाँ कालीजी के मन्दिर में भी मैंने अल्प संख्या मे यही दृश्य देखा, और इसी भाँति का मांस विक्रय का बाज़ार भी देखा। अन्य काली, दुर्गा आदि के मन्दिरों में इसी प्रकार से पशु वध होते ही हैं। और मेरे लिये यह अनोखी घटना थी—पर हिन्दू जाति के धर्म तत्व को जो भाग्यवान् लोग समझते हैं—वे जानते हैं कि इसमे अनोखा कुछ भी नहीं है। सब स्वाभाविक ही है।

मन्दिरों मे देवताओ के सामने पशु का वध करना यह

केवल भारतवर्ष ही मे नहीं प्रत्युत किसी जमाने में सारे संसार की पुरानी जातियो मे प्रचलित था। रोम, ग्रीस, मिश्र और दूसरी उन्नत जातियाँ भी देवताओ के सामने पशु हत्या करती थीं और इसे वे पवित्र कर्म मानती थी।

यदि विचार कर देखा जाय तो यह विधि यज्ञ भी हिंसाओं से चली।

यज्ञ में पशु बध की परिपाटी कब से चली—इस सम्बन्ध मे ठीक ठीक प्रकाश नहीं पड़ता। परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि भारत के साथ मध्य एशिया की जातियो का जो समय समय पर संघर्ष होता रहा था भारत की अनार्य जातियो का जो आर्यों से संपर्क रहा, उनसे ब्राह्मणो के यज्ञ मे पशु वध प्रचलित हुआ। क्योंकि वे सभी जातियाँ बलिदान को पवित्र कार्य समझती थीं॥ यज्ञ मे बलिदान देने के विषय मे शत पथ ब्राह्मण (१। २। ३। ७। ८) में यह लिखा है—

"पहिले देवताओं ने मनुष्य को बलि दिया जब वह बलि दिया गया तो यज्ञ का तत्व उसमें से निकल गया—और उसने घोड़े मे प्रवेश किया, तब उन्होंने घोड़े को बलि दिया, जब घोड़ा बलि दिया गया तो यज्ञ का तत्व उसमें से निकल गया और उसने बैल में प्रवेश किया—तब उन्होने बैल को बलि दिया—जब बैल बलि दिया गया तो यज्ञ का तत्व उसमे से निकल गया और उसने भेड़ में प्रवेश किया। जब भेड़ को बलि दी गई तो यज्ञ का तत्व उसमें से निकल गया, और उसने बकरे में प्रवेश।

किया। तब उन्होंने बकरे को बलि दिया, तो यज्ञ का तत्त्व उसमें से भी निकल गया और तब उसने पृथ्वी में प्रवेश किया। तब उन्होंने पृथ्वी को खोदा और उसे चावल और जौ के रूप में पाया।"

ब्राह्मण ग्रन्थों के बाद सूत्रकाल मे ब्राह्मणों के विस्तृत वर्णनों को स्रौत सूत्रों में वर्णन किया गया है। ये स्रोत सूत्र बौद्ध काल तक बनते रहे और इनमें मांस ,का यज्ञों में खूब उपयोग होता रहा है।

बलिदान की संख्या यज्ञ के अनुसार होती थीं। अश्वमेध यज्ञ में सब प्रकार के पालतू और जंगली जानवर थलचर, जलचर, उड़ने वाले, रेंगने वाले और तैरने वाले मिलाकर ६०९ से कम नहीं होते थे।

कृष्ण यजुर्वेद के ब्राह्मण में यह व्यौरा लिखा है कि छोटे छोटे यज्ञों मे विशेष देवताओं को प्रसन्न रखने के लिये किस प्रकार का पशु मारना चाहिये। गोपथ ब्राह्मण में बताया गया है कि उसका क्या क्या भाग किसे मिलना चाहिये। पुरोहित लोग जीभ, गला, कन्धा, नितम्ब, टांग इत्यादि पाते थे। यजमान पीठ का भाग लेता था, और उसकी स्त्री को पेड़ू के भाग से सन्तोष करना पड़ता था❀।

---

❀ अथातः सवनीयस्य पशोर्विभागं व्याख्यास्यामः; उद्धृत्यावदानि हनू सजिह्वे प्रस्तोतुः कण्ठः स ककुदः प्रतिहर्तुः। श्येनं,पक्ष उद्गातुर्दक्षिणं पार्श्वं सांस मध्वर्योः, सव्यमुपगात्रीणां सव्योंसः प्रति प्रस्थातुर्दक्षिणा श्रेणी

शतपथ ब्राह्मण में इस विषय में एक मनोहर विवाद है कि पुरोहित को बैल का मांस खाना चाहिये या गाय का। अन्त में परिणाम निकाला गया है कि दोनों ही मांस न खाने चाहिए। परन्तु 'याज्ञवल्क्य हठ पूर्वक कहते हैं! 'यदि वह नर्म हो तो हम उसे खा सकते हैं* ।"

इस पवित्र मांस भक्षण का प्रभाव उपनिषदो तक में हो गया। बृहदारण्यक उपनिषद् मे लिखा है कि जो कोई यह चाहे कि मेरा पुत्र विद्वान्, विजयी और सर्व वेदों का ज्ञाता हो—वह बैल का मांस चावल के साथ पकाकर घी डालकर खाय† ।

---

रथ्यान्त्री ब्रह्मणो वस्त कथ्य, ब्रह्माच्छासित वरु पोतु सव्या श्रोणिर्होतुर-परसक्थं मैत्रावरुणस्योरुरच्छवाकस्य, दक्षिणादोर्नेष्ट्र. सव्यान्सदस्यस्य सदंचानूक च गृहपतेर्जाघ्नी पत्न्यास्तासां ब्राह्मणे न प्रति ग्राहयन्ति, वनिष्ठुर्हृदयं वृक्कौ चांगुल्यानि दक्षिणो वाहुरग्निंधरय सव्य आत्रेयस्य दक्षिणौ पादौ। गृहपतेर्व्रतप्रदस्य, सव्यौपादौ गृहपत्न्या व्रतप्रदायाः ( गोपथ ब्रा० ३। १८। )

* सधेन्वै चानडुहश्चनाश्नीयाद्धेनवनडुहौ व इदꣳ सर्वं बिभित-स्ते देवा अब्रुवन् धेन वनडुहो वा इद ꣳ सर्वं विभृतो हन्त यदन्वेषां वयसा वीर्यं तद्धेन वनडुहयोर्दधामेति . तद्धहोवाच याज्ञवल्क्य। श्नाम्येवाहमाꣳ सलचेन्द्भवतीति। ( श० ३। १। २। २१ )

† अथ य इच्छेत पुत्रो में पण्डितो विजिगीत समितिगमः सुश्रू-षितावाचं भाषिता जायेत सर्वान्वेदाननुब्रवीत सर्वमायुरियादिति माꣳ सौदनीं पाचयित्वा सर्पिष्मन्त मश्नियातामीश्वरो जनयीत वा औक्षणेन वा ऋर्षभेण वा ( बृह० उ० ८। ४। १८ )।

ऐसा प्रतीत होता है कि इस प्रकार की घृणास्पद हत्यायें लोगों को अप्रिय प्रतीत होने लगी थीं। और लोगो ने उनका विरोध करना शुरू कर दिया था। 'महाभारत में लिखा है' वेद में जो 'अज' से यज्ञ करने को लिखा है उसका अर्थ बीज है बकरा नहीं।

'गायें अवध्य हैं इन्हें न मारना चाहिये।'

"हिन्सा धर्म नहीं है।"

चार्वाक सम्प्रदाय वालों ने उपहास से कहा था—

'यदि पशु को मारने ही से स्वर्ग मिलता है तो यजमान अपने माता पिता को ही क्यों नहीं मारकर हवन कर देते।'

मत्स्यपुराण अध्याय १४३ में यज्ञ के विषय मे एक मनोरंजक उपाख्यान है। "ऋषि पूछने लगे—स्वयंभुव मनु के समय त्रेतायुग के प्रारम्भ मे यज्ञ का प्रचार कैसे हुआ ?...

सूत जी ने कहा—वेद मन्त्रों का विनियोग यज्ञ कर्म में, करके इन्द्र ने यज्ञ का प्रचार किया . .जब सामगान होने लगा और पशुओं का आलंभन चलने लगा—तब महर्षि गणों ने उठ कर इन्द्र से पूंछा—तुम्हारी यज्ञ विधि क्या है ? ..यह पशु हवन की विधि तो अनुचित है ..यह धर्म नहीं अधर्म है। तुम धान्य से यज्ञ करो।

पर इन्द्र ने नहीं माना। तव ऋषि सम्राट् बसु के पास गये और कहा—हे उत्तानपाद के वंशधर! तूने कैसी यज्ञ विधि देखी है सो कह:—

वसु ने कहा—द्विजों के मध्य पशुओं से तथा फल मूलों से यज्ञ करना चाहिये। यज्ञ का स्वभाव ही हिंसा है।

यह सुनकर ऋषियो ने उसे श्राप दिया जिस से उस का अधःपतन हो गया।

यही कथा कुछ फर्क से वायुपुराण में भी है। महाभारत में भी यह मजेदार घटना है।

"इन्द्र ने भूमि पर आकर यज्ञ किया। जब पशु की जरूरत हुई तव वृहस्पति ने कहा—पशु के स्थान आटे का पशु वनाओ। यह सुन देवता चिल्ला उठे कि वकरे के मांस से हवन करो।

तव ऋपियो ने कहा—महो धान्यो से यज्ञ करना चाहिये। वकरा मारना भले आदमियो को उचित नही। तव वे सम्राट् आदि वसु के पास गये और पूंछा कि यज्ञ वकरे के मांस से करे या वनस्पतियो से।

तव राजा ने कहा—पहिले यह कहो किस का क्या मत है। तव ऋपियो ने कहा:—

धान्य हमारा मत और पशु हनन देवों का।

वसु ने कहा—तव वकरेके मांससे ही यज्ञ करना चाहिये। तव ऋपियों ने उसे श्राप दिया।

महाभारत में ( शान्तिपर्व अ० ३४० ) में इस बात पर प्रकाश डाला गया है कि यज्ञों में पशुवध वैदिक काल से बहुत पीछे चला है।

श्रीमद्भागवत् में ( ४।२५।७।८ में ) एक यज्ञ के विषय में लिखा है कि हे राजन् ! तेरे यज्ञ में जो हज़ारों पशु मारे गये हैं तेरी उस क्रूरता का स्मरण करते हुए क्रोधित होकर तीक्ष्ण हथियारों से तुझे काटने को बैठे हैं।

एक बार मुझे कालिका जी के मेले मे कुछ मित्रों के साथ जाने का अवसर हुआ। एक ने कुछ मिठाई मन्दिर में चढ़ाई थी। वहां से वे प्रसाद लाकर जब बाँटने लगे तब दौने में से बकरे का एक कटा हुआ कान निकला। तब उन्होंने दौना फेंक अपनी राह ली।

सुअर मुर्गे का बलिदान हिन्दू समाज की नीच जातियों में होली दिवाली को अत्यन्त आवश्यक चीज़ समझी जाती रही है। देखा देखी उच्च जाति के हिन्दू भी यह काम करते हैं।

दया मानवीय स्वभाव का सब से भारी गुण है। मूक और असहाय पशु पक्षियों पर निर्दय होना मनुष्य के लिये सर्वाधिक कलङ्क की बात है। ज्यों २ सभ्यता बढ़ती जाती है मनुष्य की क्रूरता कम होनी चाहिये। शृङ्गार के लिये योरोप की स्त्रिये जिन सुन्दर पक्षियों के पर टोपी में रखती थीं उन की नसल का अन्त हो गया—वे सुन्दर पक्षी अब फ्रांस में हैं ही नहीं। लन्दन में एक व्यापारी ने १ वर्ष में ३२ लाख उड़ने वाले, ८० हज़ार

